श्रीमान् मोहनलालजी सा० वकील उदयपुर
,, सेठ लखमीचन्दजी संतोकचन्दजी सा० मुरार
,, ,, चम्पालालजी सा० अलीजार ब्यावर
,, ,, नेमीचन्दजी शीकरचन्दजी सा० शिवपुरी
,, ,, फूलचन्दजी सा० जैन कानपुर
,, ,, पृथ्वीराजजी दुधेड़िया धूलिया
,, ,, इन्दरमलजी जैन हाथरस
,, ,, गुलराजजी पूनमचन्दजी मदनगंज
श्रीमान् स्वर्गीय सेठ पन्नालालजी करजूवाला की धर्मपत्नि श्रीमती सेठानी केशरबाई मंदसोर
श्रीमान् बाबू कामताप्रसादजी गोयल की धर्मपत्नि श्रीमती त्रिशलादेवी, मेरठ
श्रीमान् कुंवर मोतीलालजी मदनलालजी कानोड़
,, लाला रोशनलालजी जैन कानपुर
श्रीमान् सेठ केशरीमलजी श्रीमाल बनारस
,, ,, तखतमलजी बापूलालजी बोथरा रतलाम
,, ,, सहसमलजी देवराजजी औरंगाबाद
,, ,, फुलचंदजी नाथूलालजी तेजमलजी सिंगोली
,, ,, खेमराजजी भंवरलालजी सियाल नाथद्वारा
,, ,, तखतमलजी नथमलजी चोरड़िया बालाघाट
श्रीमान् सूरजमलजी जयकिशनजी मायडल
,, सेठ हरकचंदजी हाबूलालजी जैन ताल
,, ,, धन्नालालजी मन्नालालजी ठाकुरिया, इन्दौर
,, ,, झूमाजी श्रीलालजी बिलोद

श्रीमान् सेठ नाथूलालजी कल्याणमलजी हलेद
,, ,, हजारीमलजी अम्बालालजी सगरावत, निम्बाहेड़ा
श्री संघ ओसवाल बड़े साथ पिपलोदा के अग्रगण्य श्रीमान् नांदेचा सेठ धनराजजी नेमचन्दजी पिपलोदा
श्रीमान् सेठ मोहनलालजी माणकलालजी बालिया अहमदाबाद
श्रीमान् सेठ रिखबदासजी सा० खिंवेसरा ब्यावर
,, ,, भैरूलालजी मेहता डूंगला
श्रीमान् मोहनलालजी सुवर्णकार चित्तौड़गढ़
,, अमरचन्दजी तेजमलजी कस्तूरचन्दजी जैनी गंगापुर
,, ,, राजमलजी नन्दलालजी भुसावल
,, ,, मन्नालालजी भेरूलालजी राजाखेड़ीवाला, मन्दसोर
,, ,, घासीरामजी मोड़ीरामजी बड़ायता, नाथद्वारा
श्रीमान् स्वर्गीय सेठ पन्नालालजी बाफणा की धर्मपत्नि श्रीमती कंचनबाई मन्दसोर
श्रीमती प्रेमवती देवीजी कानपुर
श्री वर्द्धमान नवयुवक मण्डल चित्तौड़गढ़
श्रीमान् सेठ धन्नालालजी मन्नालालजी चोपड़ा, इन्दौर
,, मुंतजिम बहादूर सेठ इन्दरमलजी सा. ,,



# उपदेश-प्रदान

जो दृढ़ राखे धर्म को, तिहि राखे करतार। यतो धर्मस्ततो जयः



स्वर्गीय श्रीमान् हिन्दू-कुल-सूर्य हिज़ हाइनेस महाराजाधिराज महाराना सर श्री फतहसिंह जी साहेब बहादुर, जी. सी. एस. आई., जी. सी. आई. ई., जी. सी. व्ही. ओ., आफ उदयपुर (मेवाड़)।

साहित्य और संगीत के अनेकों ग्रन्थ के लेखक श्री जैन-दिवाकर प्रसिद्ध वक्ता पण्डितरत्न मुनि श्री चौथमलजी महाराज।
जन्म-सं. १९३४
दीक्षा सं. १९५२

[ चित्र केवल परिचयार्थ ]




घोर विनाशपथ की ओर जाने वाले संसार को अहिंसा, समभाव, सत्य और संयम का पाठ पढ़ाने के लिए निर्ग्रन्थों का प्रवचन ही सहायक हो सकता है । इन दैवी आदर्शों का अनुसरण किये बिना संसार का त्राण नहीं है। सेना और शस्त्रों के संसार में विचरने वाले लोग भी, जान पड़ता है, कुछ दूसरी बातें सोचने लगे हैं । ऐसे समय में इस ग्रन्थ का प्रकाशन उपयोगी होगा। इस भावना से और साथ ही जैन दिवाकर प्रसिद्धवक्ता पण्डित मुनिश्री चौथमलजी महाराज तथा साहित्यप्रेमी साहित्यरत्न गणिवर्य पण्डित मुनिश्री प्यारचन्दजी महाराज के आदेश के पालन हेतु 'निर्ग्रन्थ-प्रवचन' पर कुछ पंक्तियां लिखी गई हैं। आशा है यह प्रयास निर्ग्रन्थ-प्रवचन का मर्म समझने में उपयोगी होगीं।

प्रस्तुत भाष्य के संपादक, संवर्द्धक एवं संशोधक श्रीगणिजी महाराज ने अगर परिश्रम न किया होता तो शायद यह इस रूप में पाठकों के समक्ष उपस्थित न हो पाता। अतएव इसमें जो अच्छाई हो उसका श्रेय श्रीगणिजी महाराज को प्राप्त है।

प्रमाद, अज्ञान एवं असावधानी के कारण अगर कोई बात सिद्धान्त विरूद्ध आ गई होतो विद्वज्जन संशोधित कर सूचित करेंगे तो कृपा होगी। अगले संस्करण में उसका शोधन किया जा सकेगा। ग्रन्थ के मुद्रण में कुछ खटकने वाली भूलें रह गई हैं, उनका सुधार भी अगले संस्करण में किया जा सकेगा।

भाष्य-लेखन में अनेक ग्रंथकारों की सहायता ली गई है । उन सब के प्रति लेखक हृदय से कृतज्ञता प्रदर्शित करता है।

श्री जैन गुरुकुल,<br>ब्यावर

—शोभाचन्द्र भारिल्ल, न्यायतीर्थ

# प्रकाशकीय निवेदन

श्रमण संस्कृति के समर्थ नायक भगवान् महावीर ने संसार के कल्याण के लिए जो प्रवचन किया था, उसका अधिकांश विलुप्त हो जाने पर भी जो अंश आज उपलब्ध है वह बहुत विस्तृत है। भगवान् के प्रवचन का रहस्य समझने के लिए उस साहित्य को अविकल रूप से पढ़ा जाय, उसका चिन्तन-मनन किया जाय यह वांछनीय ही है। परन्तु आधुनिक मानव-जीवन की गति ऐसी दिशा की ओर अग्रसर हो रही है कि जीवन व्यस्त, प्रवृत्तिमय और झंझटों से परिपूर्ण बनता जाता है। इसके सिवाय जीवन अल्पकालीन होता जा रहा है और प्राचीन धर्मतत्व की ओर रुचि भी होती जाती है। इन कारणों से चिरकाल से यह आवश्यकता अनुभव की जा रही थी कि निर्ग्रन्थ भगवान् के प्रवचनों में से कुछ चुना हुआ अंश छांट कर संगृहीत किया जाय, जिससे संक्षेप में ही जैन धर्म के प्रमुख सिद्धांत आ जावें। वैदिक ग्रन्थ के प्रतिपादक गीता के समान, ईसाई धर्म के बाइबिल के समान और मुस्लिम धर्म के कुरान के समान, सर्व-साधारण को संक्षेप में धर्म का स्वरूप समझाने वाले जैन धर्म के प्रतिपादक एक ग्रन्थ की कमी खटक रही थी।

जैन दिवाकर प्रसिद्धवक्ता पण्डित रत्न मुनिश्री चौथमलजी महाराज का ध्यान इस कमी की ओर आकर्षित किया गया। तब महाराजश्री ने जैनागमों से चयन करके 'निर्ग्रन्थ-प्रवचन' नाम से एक सुन्दर संग्रह तैयार कर दिया और उसके प्रकाशन का सौभाग्य इसी संस्था को प्राप्त हुआ। निर्ग्रन्थ-प्रवचन का प्रकाशन होते ही सर्वसाधारण का ध्यान उसकी ओर आकृष्ट हुआ। उसकी अनेक हिन्दी आवृत्तियां प्रकाशित हुई। देखते-देखते भारतवर्ष की अनेक भाषाओं में उसका अनुवाद भी हो गया। गुजराती, मराठी, उर्दू, आदि के अतिरिक्त अंग्रेजी भाषा में भी उसका प्रकाशन हुआ। संस्कृत भाषा में उस पर टीका लिखी गई। बहुसंख्यक जैन-अजैन विद्वानों ने, प्रोफेसरों ने, पत्र सम्पादकों ने उसकी खूब सराहना की। यह सब देख कर संस्था का उत्साह बढ़ा।

जब निर्ग्रन्थ प्रवचन का इस प्रकार आशातीत स्वागत हुआ तो उससे प्रेरणा प्राप्त कर संस्था के संचालकों को उस पर हिन्दी भाषा में एक भाष्य लिखवाने का विचार आया, जिस से मूल प्राकृत गाथाओं का मर्म भलीभांति स्फुट रूप से पाठक समझ सकें।

इसके लिए जैनदिवाकर प्रसिद्धवक्ता पण्डित मुनि श्री चौथमलजी महाराज के सुयोग्य शिष्य, अनेक ग्रंथों के लेखक, साहित्यरत्न, गणिवर्य्य पण्डित मुनि श्री प्यारचन्दजी महाराज से प्रार्थना की गई । गणीजी महाराज ने ब्यावर-चातुर्मास के समय भाष्य-लेखन का अपना विचार व्यक्त किया और प्रथम अध्याय की कुछ गाथाओं पर भाष्य लिखा भी सही। मगर पर्याप्त अवकाश न मिलने से तथा अन्यान्य आवश्यक कार्यों में व्यस्त हो जाने से जब आपने देखा कि इस गति से भाष्य का कार्य बहुत समय तक पूरा न हो सकेगा तो आपने यही उचित समझा कि किसी अन्य विद्वान से भाष्य लिखवाया जाय और जब वह लिखा जा चुके तो उसका संशोधन आदि कर दिया जाय। तदनुसार भाष्य लेखन का कार्य पण्डित शोभाचन्द्रजी भारिल्ल, न्यायतीर्थ को सौंपा गया। भारिल्लजी जैन समाज के सुप्रसिद्ध लेखक और धर्म शास्त्र के सुयोग्य विद्वान हैं। उन्होंने योग्यता के साथ यह कार्य सम्पन्न किया। तत्पश्चात् श्रीगणीजी महाराज ने सूक्ष्म दृष्टि से आद्योपान्त्य पढ़कर उसमें यथायोग्य आवश्यक संशोधन आदि कर देने की महती कृपा की। जब भाष्य संशोधित रूप में तैयार हो गया तो संस्था के संचालकों ने उसका प्रकाशन-कार्य आरंभ करवाया।

निर्ग्रन्थ प्रवचन पर लिखा हुआ यह भाष्य, हमारे ख्याल से इस युग की एक उत्कृष्ट जैन रचना है । इसमें सरलतापूर्वक जैन धर्म के दार्शनिक, आध्यात्मिक एवं धार्मिक सिद्धान्तों पर प्रकाश डाला गया है । हमें विश्वास है कि धर्म एवं साहित्य प्रेमी जनता निर्ग्रन्थ प्रवचन के इस भाष्य का भी स्वागत करेगी और हमारा उत्साह बढ़ाएगी।

वर्त्तमान युद्ध के कारण प्रत्येक वस्तु बेहद महंगी है। कागज प्रथम तो मिलता ही नहीं, अगर मिलता भी है तो काफी बढ़े मूल्य पर । ऐसे विकट समय में इतने बड़े विशालकाय ग्रंथ को प्रकाशित करना बड़े साहस का काम है । हम अपने प्रेमी सहायकों एवं पाठकों के बल पर ही यह साहस कर सके हैं। प्रस्तुत भाष्य को प्रकाशित करने के निमित्त जिन उदाराशय श्रीमानों ने आर्थिक सहयोग दिया है, हम उनके अतिशय कृतज्ञ हैं। उन्हीं की कृपा से यह ग्रंथ प्रकाश में आ सका है।

जिन्होंने अनेकानेक सुन्दरतर साहित्य-ग्रंथों का प्रणयन किया और निर्ग्रन्थ प्रवचन जैसा अनुपम रत्न हमें प्रदान किया है, उन श्री जैन दिवाकरजी महाराज के प्रति हम किस प्रकार अपनी कृतज्ञता प्रकट कर सकते हैं, यह समझ में नहीं आता। जिन्होंने अपना सम्पूर्ण जीवन ही जगत्-कल्याण के लिए अर्पित किया है। उन मुनि महाराज को हम से कृतज्ञता पाने की किंचित् भी कामना नहीं है, फिर भी कृतघ्न के दोष से बचने के लिए हम श्री जैनदिवाकरजी महाराज के प्रति अपनी आन्तरिक कृतज्ञता प्रकट करते हैं, हार्दिक भक्तिभाव व्यक्त करते हैं । साथ ही उनके योग्यतम

सुशिष्य श्री गणीजी महाराज ने अगर भाष्य का संशोधन न किया होता, सम्पादन न किया होता तो भी हमारे लिए इसका प्रकाशन, इस रूप में करना संभव नहीं था। श्रीगणीजी महाराज के असीम अनुग्रह के फल स्वरूप ही हम यह बहुमूल्य भेंट पाठकों के कर-कमलों में अर्पित कर सके हैं।

शासन देव से प्रार्थना है कि सुयोग्य गुरु-शिष्य की यह जुगल-जोड़ी सूर्य-चन्द्र की भाँति चिरकाल तक संसार के अज्ञानान्धकार को हटा कर सम्यग्ज्ञान का प्रकाश फैलाती रहे और भव्य जीवों का अनन्त उपकार करती रहे।

प्रुफ-संशोधन में, प्रमादवश अनेक त्रुटियां रह गई हैं, आशा है पाठक उन्हें सुधार कर पढ़ेंगे। अगले संस्करण में हम विशेष सतर्कता रखने का प्रयास करेंगे।

भवदीय—

कालूराम कोठारी
प्रेसिडेन्ट—

छगनलाल दुगड़
मंत्री—

श्री जैनोदय पुस्तक प्रकाशक समिति, रतलाम ( मालवा )

# श्री जैनदिवाकरजी म० का संक्षिप्त परिचय



विश्व-वाटिका में अनन्त पुष्प खिले हैं खिलते हैं और खिलते रहेंगे। वे सब अपनी मधुर मुस्कान के साथ, प्रकृति के अटल-अचल नियम के अनुसार क्षण भर हंस कर, अपने गौरव पर इतरा कर, अन्त में अतीत के अनन्त असीम गर्भ में सदा के लिए विलीन हो जाते हैं। जिस सौन्दर्य-समन्वित सुमन--समूह से संसार में सौरभ नहीं भर जाता, जो निराश हृदयों में आशा एवं उत्साह का नशा नहीं चढ़ा देता, जो अपनी हृदयहारिता से दूसरों के हृदय का हार नहीं बन जाता, जिसमें अपने असाधारण सद्गुणों से जगत् को मुग्ध करने की क्षमता नहीं होती, जिसकी निर्मलता दुनियां के मैल को नहीं धो डालती, आह! उस सुन्दर सुमन का भी कोई जीवन है! उसका जीवन अकारथ है, उसका सौन्दर्य किसी काम का नहीं, उसके असाधारण सद्गुणों से संसारको कुछ भी लाभ नहीं। हां, जो पुष्प अपने सौन्दर्य को, सुरभि को एवं अपने आपको दूसरों के लिए न्योछावर कर देता है, उसी का जीवन सफल, सार्थक एवं कृतकृत्य हो जाता है, यों तो विश्व--वाटिका में अनन्त पुष्प खिलते हैं और खिलते रहेंगे।

जो बात सुमन के संबंध में कही गई है, वही मानव के संबंध में भी कही जा सकती है। मनुष्य का जीवन-कुसुम विकसित हुआ, उसमें सुन्दरता का आविर्भाव हुआ—सुन्दर सद्गुणों का विकास हुआ, जगत् को पावन बना देने की क्षमता प्रकट हुई, पर यदि इन सब का उपयोग संसार के हित--सम्पादन में न किया गया तो सब व्यर्थ है! सब का सब निकम्मा! जो पुरुष-पुंगव अपने जीवन को संसार के सुधार के हेतु समर्पण कर देता है, उसीका जीवन सार्थक हो जाता है।

यहां जिस नर-रत्न के जीवन की साधारण रूप--रेखा अंकित करने का प्रयास किया जा रहा है, उनका ऐसा ही जीवन है। वह जीवन जगत् में नवजीवन लाने वाला है, प्राणियों में प्रेरणा का नूतन प्राण फूंकने वाला है, प्रभु महावीर के लोकोत्तर सिद्धान्तों के क्रियात्मक रूप की प्रतिमूर्ति है।

निर्ग्रन्थ-प्रवचन के मूल संग्राहक और अनुवादक प्रसिद्ध वक्ता, जैन दिवाकर, जगत्-वल्लभ पण्डित मुनि श्री चौथमलजी महाराज, का विस्तृत जीवन चारित्र 'आदर्श मुनि' के नाम से प्रकाशित हो चुका है और वह श्री जैनोदय पुस्तक प्रकाशक समिति रतलाम (मालवा) से प्राप्त किया जा सकता है। जिन्होंने अभीतक

यह जीवन चरित नहीं पढ़ा है, ऐसे पाठकों के लाभार्थ संक्षेप में मुनि श्री के जीवन की मुख्य-मुख्य बातें यहां दी जा रही हैं। आशा है पाठकों को इस से विशेष लाभ होगा और मुनि श्री के आदर्श, पवित्र एवं प्रभावक जीवन से उन्हें प्रेरणा मिलेगी।

जन्म कुण्डली




चलित चक्र




## जन्म और दीक्षा

मुनिराज का जन्म-कार्त्तिक शुक्ला त्रयोदशी, रविवार, विक्रम सं० १९३४ को नीमच ( मालवा ) में हुआ था। आप के पिता श्री का नाम श्री गंगारामजी और माताजी का नाम श्री केशरां बाई था। आपका बचपन माता-पिता की वात्सल्यमयी गोद में बड़े ही लाड़-प्यार के साथ व्यतीत हुआ। योग्य उम्र होने पर आप ग्रामीण पाठशाला में अध्ययनार्थ प्रविष्ट हुए और वहां गणित, हिन्दी, उर्दू और कुछ अंग्रेजी भाषा का अध्ययन किया।

## युवावस्था और दीक्षा ग्रहण

महापुरुष यकायक नहीं बनते, वरन् वे अपने पूर्वजन्म के कुछ विशिष्ट संस्कार--कतिपय विशेषताएँ लेकर अवतीर्ण होते हैं। इस प्राकृतिक नियम के अनुसार चरित नायक में बाल्यावस्था से ही कुछ विशेषताएँ थीं। आपमें ऐसे कुछ सद्‌गुण विद्यमान थे, जिनसे आपकी असाधारणा टपकती थी। धर्म की ओर बचपन से ही आपकी विशेष अभिरुची थी। बाल्यावस्था एवं उगती जवानी में जब खेलने-खाने में, मौज-शौक में स्वर्ग का सुख अनुभव हुआ करता है तब आप इसके अपवाद थे। आप का अन्तःकरण विरक्ति के सहज संस्कारों से ओतप्रोत था। आप जल में कमल के समान, संसार-वास करते हुए भी भाव से विरक्त से रहते थे। इसका एक कारण पूर्व-

जन्म के संस्कार और दूसरा कारण शायद माता-पिता की धर्मनिष्ठा थी। आपके माता पिता भी धर्मानुरागी और आचारपरायण थे। बालक, माता-पिता से केवल शारीरिक संगठन एवं आकृति ही ग्रहण नहीं करता अपितु संस्कार भी बहुलता से ग्रहण करता है। अतएव संतान को धर्मनिष्ठ बनाने के लिए माता-पिता का धर्मनिष्ठ होना अत्यावश्यक है।

एक बार आपकी माताजी ने आपके समक्ष दीक्षा ग्रहण करने की अपनी भावना प्रकट की। यह भावना सुनकर आपको अत्यन्त प्रसन्नता हुई और साथ ही आपने स्वयं भी दीक्षा ग्रहण करने का भाव प्रकट कर दिया। इसके पश्चात आपको दीक्षा लेने में अनेकानेक विघ्न उपस्थित हुए, फिर भी आपने अपनी दृढ़ता से उनपर विजय प्राप्त की और यद्यपि आपका विवाह हुए सिर्फ दो ही वर्ष व्यतीत हुए थे, फिर भी आपने वैराग्य पूर्वक संवत् १९५२ में कविवर सरलस्वभावी मुनि श्री हीरालालजी महाराज से मुनि-दीक्षा धारण करली।

धन्य है यह वैराग्य! धन्य है यह ज्वलंत अनासक्ति! धन्य है यह दृढ़ता! ऐसे संयमशील मुनिराज धन्य हैं!

## प्रचार

संवत् १९५२ में दीक्षा लेने के पश्चात् से लगाकर अबतक आपने न केवल जैन समाज का वरन् अभेद भावना से सर्वसाधारण जनता का जो महान उपकार किया है उसका वर्णन करना संभव नहीं है। इस कथन में जरा भी अतिशयोक्ति नहीं है कि अर्वाचीन जैन इतिहास में मुनि श्री चौथमलजी महाराज का धर्मप्रचारक के रूप में बहुत ही उच्च आसन है। आपने इस ध्येय के लिए असाधारण प्रयास किया है और प्रयास के अनुकूल असाधारण ही सफलता आप को प्राप्त हुई है।

पता नहीं, आप के साधारण शब्दों में भी क्या जादू रहता है कि उपदेश का प्रत्येक शब्द कान के रास्ते अन्तर तक जा पहुंचता है और एक अपूर्व आह्लाद उत्पन्न करता है। जिस समय आप अपने प्रभावशाली शब्दों में उपदेश की वर्षा करते हैं तब श्रोता चित्रलिखित से रहजाते हैं मानो किसी उद्भुत रस का पान करने में तल्लीन हो रहे हों। श्रोता अपनी सुधबुध भूलकर आप के उपदेशामृत का ऐसी तन्मयता के साथ पान करते हैं कि हजारों की उपस्थिति होने पर भी एकदम सन्नाटा छाया रहता है।

आप जैन तत्वों के और जैनेतर सिद्धान्तों के ज्ञाता-विद्वान हैं, फिर भी व्याख्यान के शब्दों में अपना पाण्डित्य भरकर श्रोताओं के कान में जबर्दस्ती नहीं ठूंसते। आपकी भाषा सरल, सुबोध एवं सर्वसाधारण जनता के लिए होती है। गंभीर से गंभीर बात को सरल भाषा में प्रकट कर देना ही पाण्डित्य का प्रमाण है और यह प्रमाण श्री

जैन दिवाकरजी महाराज की विद्वत्ता का परिचायक है।

अन्य धर्म प्रचारकों की अपेक्षा आपकी प्रचार शैली भी कुछ विशेषता रखती है। धनी-निर्धन, राजा-रंक, उच्च जातीय-हीन जातीय, इत्यादि सभी प्रकार की जनता में आपने प्रचार किया है। राणा, महाराणा, राजा, महाराजा, सेठ, साहूकार एक ओर आप के परम पूत प्रवचन के पीयूष का पान करके अपने आप को धन्य मानते हैं, तो दूसरी ओर आप, समाज में घृणापात्र समझे जाने वाले, जातिमद के कारण ठुकराये हुए व्यक्तियों को भूल नहीं जाते। आप में जैन मुनि के योग्य साम्यभाव विद्यमान है। आप चमारों, खटीकों और वेश्याओं तक को अपना पवित्र संदेश सुनाते हैं और उन्हें ऊँचा उठाने का प्रयत्न करते हैं। ऐसे लोगों में नैतिक एवं धार्मिक भावनाएँ भरते हैं। कितने ही हिंसकों ने आप के उपदेश से आजीवन हिंसा का त्याग किया है, कितने ही मांस भक्षकों ने मांस भक्षण छोड़ कर अपना कल्याण किया है, कितने ही शराबियों ने शराब त्यागी है और भांग, गांजा, तमाखू आदि का भी त्याग किया है।

इस प्रकार मुनि श्री मानव-जाति की नैतिक एवं धार्मिक प्रगतिके लिए जो अन्य समस्त प्रगतियों का मूल है-देवदूत का काम कर रहे हैं।

प्राणी-जगत् में मनुष्य सर्वश्रेष्ठ है, यह सत्य है, मगर इसका यह अर्थ नहीं है कि मनुष्यों के सिवाय अन्य पशुओं अथवा पक्षियों में चेतना ही नहीं है। अथवा मनुष्य को अन्य प्राणियों पर मनमाना अत्याचार करने का अधिकार है। जैसे मनुष्य को सुख दुःख का संवेदन होता है, उसी प्रकार पशुओं को भी होता है। पशुओं में भी चेतना की अखंड धारा प्रवाहित हो रही है। मगर उन्हें व्यक्त भाषा प्राप्त नहीं है। वे मानवीय भाषा में पुकार नहीं सकते और मनुष्य के कान उनकी पुकार सुन नहीं सकते। तब कौन उन्हें सहृदयता का दान देवे ?

पशुओं का करुण क्रन्दन कान नहीं सुन सकते, मगर हृदय की करुणा, अन्तःकरण की संवेदना उसे अवश्य सुन सकती है। किन्तु वह करुणा एवं संवेदना विरलों को ही प्राप्त होती है। जिन्हें वह प्राप्त होती है वह महामानव की महिमा से मंडित हैं और सच्चे अर्थ में वही मनुष्यता के अधिकारी हैं।

मुनि श्री की करुणा का प्रवाह बहुत विस्तृत और हृदय की संवेदना अतीव उग्र है। इसी से मूक पशुओं का चीत्कार उन्हें सुनाई दिया। उन्होंने सोचा मनुष्य, पशुओं का वध करता है अर्थात बड़ा भाई अपने छोटे भाई के प्राणों का गाहक बना हुआ है। ऐसा करके बड़ा भाई अपने बड़प्पन को कलंकित करता है और यहां तक कि छुटपन के योग्य भी नहीं रहता। मानव-समाज को इस कलंक से, घोर पाप से, अक्षम्य अपराध से बचाने की ओर महाराज श्री का ध्यान गया। उन्होंने अहिंसा का प्रभावशाली उपदेश

दिया। यही नहीं, वरन् अहिंसा का व्यापक रूप से एवं स्थायी रूप से पालन कराने के लिए आपने राजपूताना के अनेकानेक राजाओं को, और ठाकुरों को भी इस भावना के लिए उद्यत किया । यह पहले ही कहा जा चुका है आपका उपदेश हृदय को प्रभावित करने वाला होता है। अतएव आप के सदुपदेश से बहुत से राजाओं एवं जागीरदारों ने अपने-अपने राज्यों में हिंसाबंदी की स्थायी आज्ञाएँ जारी की हैं और आप को इस आशय की सनदें लिखदी हैं। उदयपुर के महाराणा साहब ने अनेक बार आपको सदुपदेश देने के लिए आमंत्रित किया है। सं० १९९५ में श्री महाराणा साहब ने खास तौर से अपने कर्मचारी भेज कर उदयपुर में चातुर्मास करने की प्रार्थना की थी। आपने महाराणा सा० की प्रार्थना स्वीकार कर उदयपुर में चातुर्मास किया कई बार श्री महाराणाजी साहेब ने धर्मोपदेश श्रवण किया, जिसके फल-स्वरूप अनेक उपकार हुए। वर्त्तमान महाराणा सा० के पिताजी भी आप के भक्त थे और आप के उपदेश से उन्होंने भी जीव दया के लिए अनेक कार्य किये थे। मेवाड़, मालवा एवं मारवाड़ के अनेकों जागीरदारों को आपने जीवदया का अमृत पिलाया है और अमुक २ अवसरों पर उन्होंने जीव हिंसा की पूर्ण रूप से या आंशिक रूप से बंदी की है। यहां विस्तार भय से इन सब बातों का और उन सनदों का उल्लेख नहीं किया जा सकता। जिज्ञासु पाठकों को 'आदर्श मुनि' आदर्श-उपकार पढ़ना चाहिए। 'आदर्श मुनि' लिखे जाने के पश्चात भी बहुत-सी ऐसी सनदें प्राप्त हुई हैं । तात्पर्य यह है कि मुनि श्री ने न केवल मानव-जाति पर, अपितु पशु पक्षी गण पर भी असीम उपकार किये हैं। आपने अपना सम्पूर्ण जीवन ही धर्मोपदेश एवं जीवदया के प्रचार के निमित्त अर्पित कर दिया है। उच्च पदस्थ यूरोपियन टेलर साहब जैसे विदेशियों को भी उपदेश देकर आपने जीवदया की ओर आकर्षित किया है।

महाराजश्री ने उच्च-नीच, छोटे-बड़े, जैन-अजैन आदि का किसी भी प्रकार का भेदभाव न रखते हुए सभी श्रेणियों की जनता में भगवान् महावीर स्वामी के अहिंसा एवं सत्य का प्रचार किया है। सभी पर आपने जैनधर्म की श्रेष्ठता का प्रभाव डाला है और सभी को अपने उपदेश से आभारी बनाया है। मानव जाति के नैतिक एवं धार्मिक धरातल को ऊँचा उठाने में आपने जो भाग लिया है वह सर्वथा प्रशंसनीय एवं अनुकरणीय है।

आपके प्रचार का क्षेत्र भी बहुत विस्तृत रहा है । जैन मुनियों की मर्यादा के अनुसार पैदल भ्रमण करते हुए भी आप ने भारत वर्ष के विभिन्न प्रान्तों में विहार किया है। मेवाड़, मालवा, मारवाड़ आदि राजपूताना के प्रान्त तो आपकी प्रधान विहार भूमि हैं ही, साथ में आप ने दिल्ली, आगरा, कानपुर, बम्बई पूना अहमदाबाद लखनऊ आदि दूरवर्त्ती नगरों तक भ्रमण करके वहां की जनता को लाभ पहुंचाया है।

आप के प्रचार में आप के मधुर स्नेहशील, और प्रसन्नतापूर्ण स्वभाव ने भी काफी सहायता पहुंचाई है। आपके चेहरे पर एक प्रकार की ऐसी प्रसन्नता नृत्य करती रहती है कि सामने वाला शीघ्र ही उसके वश हो जाता है। आप की प्रकृति बड़ी ही मिलनसार, सीधी-सादी और आकर्षक है।

## वक्तृत्व

वक्तृत्वशैली के आकर्षण ने आप को बहुत ही उच्च पद पर प्रतिष्ठित कर दिया है। आप प्रारंभ से ही-स्वभावसिद्ध वक्ता हैं। व्याख्यान मधुरतामय, सरलतामय, मनोरंजक परन्तु प्रभावशाली होते हैं। जिन्होंने महाराज श्री का एक भी व्याख्यान सुना है वह जानते हैं कि आप के श्रोता किस प्रकार चित्रलिखित-से रह जाते हैं। मुनि श्री का उपदेश सुन कर श्रोता यह समझने लगते हैं कि वे हमारे हृदय के रहस्यों को जानते हैं, वे हमारे दुःखों के निवारक और पापों से त्राता है। आप ने बालविवाह, वृद्ध विवाह कन्या विक्रय, अहिंसा, धर्म, मांसाहार, मदिरापान, कुशीलसेवन, संगति, एकता, संगठन, क्षमा, दया, सत्य, क्रोध, मोक्षमार्ग, मनुष्यकर्त्तव्य, लोक सेवा, भक्ति, वैराग्य, अध्यात्म, प्रेम, ज्ञान, आत्मज्ञान, दृढ़ता, इच्छा शक्ति, कर्त्तव्यपालन, संसार की असारता, सामाजिक जीवन, दुराग्रह त्याग, सदाचार, विद्या, तपस्या का आदर्श, जीवन संग्राम में विजय, अतीत स्मृति, धार्मिक पतन, ब्रह्मचर्य, इन्द्रियनिग्रह, पर्युषण पर्व और जैन धर्म, जैनधर्म की श्रेष्ठता, धर्म की तात्त्विक एवं व्यावहारिक मीमांसा, गार्हस्थ्यजीवन मन की महत्ता, सत्यनिष्ठा, इत्यादि इत्यादि अनेक सामाजिक, धार्मिक, आध्यात्मिक, नैतिक, दार्शनिक और व्यवहारिक विषयों पर खूब गवेषणापूर्वक विवेचन किया है और कर रहे हैं एवं मानवजीवन को सर्वांग-सुन्दर बनाने का भगीरथ प्रयत्न किया है। आप के भाषण सुनकर अनेक कुमार्गगामी सुमार्गगामी बन गये हैं।

आपका हृदय अत्यन्त उदार और सहिष्णु है। आपको किसी सम्प्रदाय विशेष से घृणा या द्वेष तो है ही नहीं, साथ ही आप सब को प्रेम दृष्टि से देखते हैं। यही कारण है कि आप के व्याख्यान में मुसलमान, ईसाई, आर्यसमाजी एवं वैदिक आदि भी खूब रस लेते हैं। आप के व्याख्यान प्रायः सार्वजनिक ही होते हैं। व्याख्यान में आप के उच्चतम और उदार आचार-विचार के चिह्न स्पष्ट रूप से अंकित पाये जाते हैं। आप प्रायः प्रतिदिन, घण्टों व्याख्यान देते हैं।

## विशाल अध्ययन

मुनिश्री की वक्तृत्वशैली पर कुछ कहा जा चुका है। एक अच्छे व्याख्याता के लिए-और उसमें भी दैनिक व्याख्याता के लिए कितने अधिक वाचन, मनन और अध्ययन आवश्यक है, यह बात विद्वान लोग भलीभांति जानते हैं। विशाल अध्ययन के

बिना कोई सद्वक्ता नहीं बन सकता। तिस पर भी जैन मुनि की बात कुछ और ही है। उनके मुख से निकला हुआ एक-एक शब्द और वाक्य नपा-तुला होता है। इस प्रकार की सावधानी के लिए बहुत कुछ परिशीलन और अनुभव करना पड़ता है। मुनिश्री का अध्ययन ऐसा ही विशाल है। आपने जैन सूत्र-साहित्य का अध्ययन तो किया ही है, साथ में दिगम्बर-श्वेताम्बर सम्प्रदाय के अन्यान्य ग्रंथों का, वैदिक सम्प्रदाय के वेदों और पुराणों का, यहां तक कि मुस्लिम सम्प्रदाय के कुरान शरीफ हदीस शरीफ, गुलिस्तां, बोस्तां आदि का भी अध्ययन किया है। इस प्रकार आप स्वसमय और परसमय के अच्छे ज्ञाता हैं और इस कारण विधर्मियों पर भी आपका खूब प्रभाव पड़ता है।

## साहित्य सेवा

प्रायः प्रति दिन व्याख्यान देते हुए भी आपने साहित्य सेवा की ओर काफी ध्यान दिया है। आपकी अनेक रचनाएं प्रकाशित हो चुकी हैं। आप गद्य और पद्य दोनों के लेखक हैं। पद्य में आपने सैकड़ों धार्मिक भक्तिरस के भजन लिखे हैं, जिन्हें भक्त गण भक्ति से झूमते हुए पढ़ते हैं। पद्य ग्रंथों में मुक्तिपथ तीन भाग, आदर्श रामायण, आदर्श महाभारत आदि ग्रंथ प्रसिद्ध है आपकी गद्य रचनाएँ अनेक हैं। उनमें भगवान महावीर का आदर्श जीवन नामक विशाल और उत्कृष्ट ग्रंथ के अतिरिक्त भगवान्, पार्श्वनाथ जम्बू कुमार आदि ग्रंथ भी हैं। निर्ग्रंथ-प्रवचन के संग्राहक और अनुवादक भी आप स्वयं ही है। इस प्रकार आपने संसार पर असीम उपकार किया है । भाषण, लेखन, आचरण-सभी आपका आदर्श है।

मुनि श्री चौथमलजी महाराज ने संसार के हितार्थ जो प्रयास किया है और कर रहे हैं, वह वास्तव में बहुमूल्य और अनुपम है। उससे जैन मुनियों के सामने एक नया आदर्श उपस्थित होता है। हम आशा करते हैं कि अन्य मुनिराज भी इन का अनुकरण करेंगे।

मुनि श्री का परिचय यहां बहुत ही संक्षेप में दिया गया है। जो पाठक विस्तृत जीवन चरित पढ़कर लाभ उठाना चाहें उन्हें 'आदर्श मुनि' नामक चरित हिन्दी या गुजराती में पढ़ना चाहिए। मुनिश्री के अमित गुणों को हमने यहां लिखने का निष्फल प्रयास किया है, यह सोचकर कि स्वभावतः उदाराशय मुनिराज हमें क्षमा प्रदान करेंगे।

—प्रकाशक

# निर्ग्रन्थ प्रवचन-माहात्म्य

किंपाक फल बाहरी रंग-रूप से चाहे जितना सुन्दर और मनोमोहक दिखलाई पड़ता हो परन्तु उसका सेवन परिणाम में दारुण दुःखों का कारण होता है। संसार की भी यही दशा है। संसार के भोगोपभोग आमोद-प्रमोद, हमारे मन को हरण कर लेते हैं। एक दरिद्र, यदि पुण्योदय से कुछ लक्ष्मी प्राप्त कर लेता है तो मानों वह कृतकृत्य हो जाता है। संतान की कामना करने वाले को यदि संतान प्राप्ति हो गई तो, बस वह निहाल हो गया। जो अदूरदर्शी हैं, बहिरात्मा हैं, उन्हें यह सब सांसारिक पदार्थ मूढ़ बना देते हैं। कंचन और कामिनी की माया उसके दोनों नेत्रों पर अज्ञान का ऐसा पर्दा डाल देती हैं कि उसे इनके अतिरिक्त और कुछ सूझता ही नहीं। यह माया मनुष्य के मन पर मदिरा का सा किन्तु मदिरा की अपेक्षा अधिक स्थायी प्रभाव डालती है। वह बेभान हो जाता है। ऐसी दशा में वह जीवन के लिए मृत्यु का आलिंगन करता है, अमर बनने के लिए ज़हर का पान करता है, सुखों की प्राप्ति की इच्छा से भयंकर दुःखों के जाल की रचना करता है। मगर उसे जान पड़ता है, मानों वह दुःखों से दूर होता जाता है।

अन्त में एक ठोकर लगती है। जिसके लिए मरे पचे खून का पसीना बनाया, वही लक्ष्मी लात मार कर अलग जा खड़ी होती है। जिस संतान के सौभाग्य का उपभोग करके फूले न समाते थे, आज वही संतान हृदय के मर्म स्थान पर हजारों चोटें मार कर न जाने किस ओर चल देती है। वियोग का वज्र ममता के शैल-शिखर को कभी-कभी चूर्ण-विचूर्ण कर डालता है। ऐसे समय में यदि पुण्योदय हुआ तो आंखों का पर्दा दूर हो जाता है और जगत् का वास्तविक स्वरूप एक वीभत्स नाटक की तरह नजर आने लगता है। वह देखता है—आह! कैसी भीषण अवस्था है। संसार के प्राणी मृग मरीचिका के पीछे दौड़ रहे हैं, हाथ कुछ आता नहीं। "अर्था न सन्ति न च मुञ्चति मां दुराशा" मिथ्या आकांक्षाएँ पीछा नहीं छोड़तीं और आकांक्षाओं के अनुकूल अर्थ की कभी प्राप्ति नहीं होती। यहां दुःखों का क्या ठिकाना है? प्रातःकाल जो राजसिंहासन पर आसीन थे, दोपहर होते ही वे दर-दर के भिखारी देखे जाते हैं। जहां अभी रंग रेलियां उड़ रही थीं वहीं क्षण भर में हाय हाय की चीत्कार हृदय को चीर डालती है। ठीक ही कहा है—"काहू घर पुत्र जायो काहू के वियोग आयो, काहू राग रंग काहु रोआ रोई परी है।"

गर्भवास की विकट वेदना, व्याधियों की धमा चौकड़ी, जरा-मरण की व्यथाएँ नरक और तिर्यंच गति के अपरम्पार दुख!! सारा संसार मानों एक विशाल भट्टी है और प्रत्येक संसारी जीव उसमें कोयले की नाई जल रहा है!!

वास्तव में संसार का यही सच्चा स्वरूप है। मनुष्य जब अपने आन्तरिक नेत्रों से संसार को इस अवस्था में देख पाता है तो उसके अन्तःकरण में एक अपूर्व

संकल्प उत्पन्न होता है। वह इन दुखों की परम्परा से छुटकारा चाहने का उपाय खोजता है। इन दारुण आपदाओं से मुक्त होने की उसकी आन्तरिक भावना जागृत हो उठती है। जीव की इसी अवस्था को 'निर्वेद' कहते हैं। जब संसार से जीव विरक्त या विमुख बन जाता है तो वह संसार से परे-किसी और लोक की कामना करता है-मोक्ष चाहता है।

मुक्ति की कामना के वशीभूत हुआ मनुष्य किसी 'गुरु' का अन्वेषण करता है। गुरुजी के चरण-शरण होकर वह उन्हें आत्मसमर्पण कर देता है। अबोध बालक की भांति उनकी अंगुलियों के इशारे पर नाचता है। भाग्य से यदि सच्चे गुरु मिल गए तब तो ठीक नहीं तो एक बार भट्टी से निकल कर फिर उसी भट्टी में पड़ना पड़ता है।

तब उपाय क्या है ? वे कौन से गुरु है जो आत्मा का संसार से निस्तार कर सकने में समक्ष हैं ? यह प्रश्न प्रत्येक आत्महितैषी के समक्ष उपस्थित रहता है। यह निर्ग्रंथ-प्रवचन इस प्रश्न का संतोष जनक समाधान करता है और ऐसे तारक गुरुओं की स्पष्ट व्याख्या हमारे सामने उपस्थित कर देता है।

संसार में जो मतमतान्तर उत्पन्न होते हैं, उनके मूल कारणों का यदि अन्वेषण किया जाय तो मालूम होगा कि कषाय और अज्ञान ही इनके मुख्य बीज हैं। शिव राजर्षि को अवधिज्ञान, जो कि अपूर्ण होता है, हुआ। उन्हें साधारण मनुष्यों की अपेक्षा कुछ अधिक बोध होने लगा। उन्होंने मध्यलोक के असंख्यात द्वीप समुद्रों में से सात द्वीप-समुद्र ही जान पाये। लेकिन उन्हें ऐसा भास होने लगा मानों वे सम्पूर्ण ज्ञान के धनी हो गए हैं और अब कुछ भी जानना शेष नहीं रहा। बस, उन्होंने यह घोषणा कर दी कि सात ही द्वीप समुद्र हैं—इनसे अधिक नहीं। तात्पर्य यह है कि जब कोई व्यक्ति कुज्ञान या अज्ञान के द्वारा पदार्थ के वास्तविक स्वरूप को पूर्ण रुप से नहीं जान पाता और साथ ही एक धर्म प्रवर्त्तक के रुप में होने वाली प्रतिष्ठा के लोभ को संवरण भी नहीं कर पाता तब वह सनातन सत्य मत के विरुद्ध एक नया ही मत जनता के सामने रख देता है और भोली भाली जनता उस भ्रम-मूलक मत के जाल में फँस जाती।

विभिन्न मतों की स्थापना का दूसरा कारण कषायोद्रेक है। किसी व्यक्ति में कभी कषायें की बाढ़ आती है तो वह क्रोध के कारण, मान-बड़ाई के लिए अथवा दूसरों को ठगने के लिए या किसी लोभ के कारण, एक नया ही सम्प्रदाय बना कर खड़ा कर देता है। इस प्रकार अज्ञान और कषाय की करामात के कारण मुमुक्षु जनों को सच्चा मोक्ष-मार्ग ढूँढ निकालना अतीव दुष्कर कार्य हो जाता है। कितने ही लोग इस भूल भूलैया में पड़कर ही अपने पावन मानव जीवन को यापन कर देते हैं और कई झुंझला कर इस ओर से विमुख हो जाते हैं।

'जिन खोजा तिन पाइया' की नीति के अनुसार जो लोग इस बात को भली-भांति जान लेते हैं कि सब प्रकार के अज्ञान से शून्य अर्थात् सर्वज्ञ और कषायों को

समूल उन्मूलन करने वाले अर्थात वीतराग, की पदवी जिन महानुभावों ने तीव्र तपश्चरण और विशिष्ट अनुष्ठानों द्वारा प्राप्त करली है, जिन्होंने कल्याणपथ–मोक्षमार्ग को स्पष्ट रूप से देख लिया है, जिनकी अपार करुणा के कारण किसी भी प्राणी का अनिष्ट होना संभव नहीं और जो जगत को पथ-प्रदर्शन करने के लिए अपने इन्द्रवत स्वर्गीय वैभव को तिनके की तरह त्याग कर अकिञ्चन बने हैं, उनका बताया हुआ–अनुभूत—मोक्षमार्ग कदापि अन्यथा नहीं हो सकता, वह मुक्ति के मंगलमय मार्ग में अवश्य प्रवेश करता है और अन्त में चरम पुरुषार्थ का साधन करके सिद्ध-पदवी का अधिकारी बनता है। इन्हीं पूर्वोक्त सर्वज्ञ-सर्वदर्शी, वीतराग और हितोपदेशक महानुभावों को 'निग्गंठ' निग्गंथ, या निर्ग्रन्थ कहते हैं। भौतिक या आधिभौतिक परिग्रह की दुर्भेद्य ग्रंथि को जिन्होंने भेद डाला हो, जिनकी आत्मा पर अज्ञान या कषाय की कालिमा लेशमात्र भी नहीं रही हो इसी कारण जो स्फटिक मणि से भी अधिक स्वच्छ हो गई हो, वही 'निर्ग्रन्थ' पद को प्राप्त करता है।

प्रत्येक काल में, प्रत्येक देश में और प्रत्येक परिस्थिति में निर्ग्रंथों का ही उपदेश सफल और हितकारक हो सकता है। यह उपदेश सुमेरु की तरह अटल, हिमालय की तरह संताप निवारक-शांति प्रदायक, सूर्य की तरह तेजस्वी और अज्ञानान्धकार का हरण करने वाला, चन्द्रमा की तरह पीयूष-वर्षण करने वाला और आह्लादक, सुरतरु की तरह सकल संकल्पों का पूरक, विद्युत की तरह प्रकाशमान, और आकाश की भांति अनादि अनन्त और असीम है। वह किसी देशविशेष या कालविशेष की सीमाओं में आबद्ध नहीं है। परिस्थितियां उसके पथ को प्रतिहत नहीं कर सकतीं। मनुष्य के द्वारा कल्पित कोई भी श्रेणी, वर्ण-जाति पांति या वर्ग उसे विभक्त नहीं कर सकता। पुरुष हो या स्त्री, पशु हो या पक्षी, सभी प्राणियों के लिए वह सदैव समान है-सब अपनी अपनी योग्यता के अनुसार उस उपदेश का अनुसरण कर सकते हैं। संक्षेप में कहें तो यह कह सकते हैं कि निर्ग्रंथों का प्रवचन सार्व है, सार्वजनिक है, सार्वदेशिक है, सार्वकालिक है और सर्वार्थ साधक है।

निर्ग्रंथों का प्रवचन आध्यात्मिक-विकास के क्रम और उसके साधनों की सम्पूर्ण और सूक्ष्म से सूक्ष्म व्याख्या हमारे सामने प्रस्तुत करता है। आत्मा क्या है? आत्मा में कौन-कौन सी और कितनी शक्तियाँ हैं? प्रत्यक्ष दिखलाई देने वाली आत्माओं की विभिन्नता का क्या कारण है? यह विभिन्नता किस प्रकार दूर की जा सकती है? नारकी और देवता, मनुष्य और पशु आदि की आत्माओं में कोई मौलिक विशेषता है या वस्तुतः वे समान-शक्तिशाली हैं? आत्मा की अधस्तम अवस्था क्या है? आत्म विकास की चरम सीमा कहां विश्रान्त होती है? आत्मा के अतिरिक्त परमात्मा कोई भिन्न है या नहीं? यदि नहीं तो किन उपायों से-किन साधनाओं से आत्मा परमात्म पद पा सकता है? इत्यादि प्रश्नों का सरल, सुस्पष्ट और संतोषप्रद समाधान हमें निर्ग्रंथ-प्रवचन में मिलता है? इसी प्रकार जगत क्या है? वह अनादि है या सादि? आदि गहन समस्याओं का निराकरण भी हम निर्ग्रन्थ-प्रवचन

में देख पाते हैं।

हम पहले ही कह चुके हैं कि निर्ग्रन्थों का प्रवचन किसी भी प्रकार की सीमाओं से आबद्ध नहीं है। यही कारण है कि वह ऐसी व्यापक विधियों का विधान करता है जो आध्यात्मिक दृष्टि से अत्युत्तम तो हैं ही; साथ ही उन विधानों में से ऐहलौकिक सामाजिक सुव्यवस्था के लिए सर्वोत्तम व्यवहारोपयोगी नियम भी निकलते हैं। संयम, त्याग, निष्परिग्रहता ( और श्रावकों के लिए परिग्रहपरिमाण ) अनेकान्तवाद और कर्मादानों की त्याज्यता प्रभृति ऐसी ही कुछ विधियां हैं, जिनके न अपनाने के कारण आज समाज में भीषण विशृंखलता दृष्टिगोचर हो रही है। निर्ग्रन्थों ने जिस मूल आशय से इन बातों का विधान किया है उस आशय को सन्मुख रखकर यदि सामाजिक विधानों की रचना की जाए तो समाज फिर हरा भरा, सम्पन्न, सन्तुष्ट और सुखमय बन सकता है। आध्यात्मिक दृष्टि से तो इन विधानों का महत्व है ही पर सामाजिक दृष्टि से भी इनका उससे कम महत्व नहीं है। संयम, उस मनोवृत्ति के निरोध करने का अद्वितीय उपाय है जिससे प्रेरित होकर समर्थ जन आमोद प्रमोद में समाज की सम्पत्ति को × स्वाहा करते हैं। त्याग एक प्रकार के बंटवारे का रुपान्तर है। परिग्रह परिमाण और भोगोपभोग परिमाण, एक प्रकार के आर्थिक साम्यवाद का आदर्श हमारे सामने पेश करते हैं; जिनके लिए आज संसार का बहुत सा भाग पागल हो रहा है। विभिन्न नामों के आवरण में छिपा हुआ यह सिद्धान्त ही एक प्रकार का साम्यवाद है। यहां पर इस विषय को कुछ अधिक लिखने का अवसर नहीं है—तथापि निर्ग्रन्थ-प्रवचन समाज को एक बड़े और आदर्श कुटुम्ब की कोटि में रखता है, यह स्पष्ट है। इसी प्रकार अनेकान्तवाद मतमतान्तरों की मारामारी से मुक्त होने का मार्ग निर्देश करता है और निर्ग्रन्थों की अहिंसा के विषय में कुछ कहना तो पिष्टपेषण ही है। अस्तु।

निर्ग्रंथ-प्रवचन की तासीर उन्नत बनाना है। नीच से नीच, पतित से पतित, और पापी से पापी भी यदि निर्ग्रन्थ-प्रवचन की शरण में आता है तो उसे भी वह अलौकिक आलोक दिखलाता है, उसे सन्मार्ग दिखलाता है और जैसे धाय माता गंदे बालक को नहला-धुलाकर साफ-सुथरा कर देती है उसी प्रकार यह मलीन से मलीन आत्मा के मैल को हटाकर उसे शुद्ध-विशुद्ध कर देता है। हिंसा की प्रतिमूर्त्ति भयंकर हत्यारे अर्जुन माली का उद्धार करने वाला कौन था? अंजन जैसे चोरों को किसने तारा है? लोक जिसकी परछाई से भी घृणा करते हैं ऐसे चाण्डाल जातीय हरिकेशी को परमादरणीय और पूज्य पद पर प्रतिष्ठित करने वाला कौन है? प्रभव जैसे भयंकर चोर की आत्मा का निस्तार करके उसे भगवान् महावीर का उत्तराधिकारी बनाने का सामर्थ्य किसमें था? इन सब प्रश्नों का उत्तर एक ही है और पाठक उसे समझ गए हैं। वास्तव में निर्ग्रन्थ-प्रवचन पतितपावन है, अशरण-शरण

---

× क्योंकि प्रत्येक व्यक्ति समाज का एक एक अंग है अतः उसकी व्यक्तिगत कही जाने वाली सम्पति भी वस्तुतः समाज की सम्पत्ति है।

है, अनाथों का नाथ है, दीनों का बन्धु है और नारकियों को भी देव बनाने वाला है। वह स्पष्ट कहता है—

अपवित्रः पवित्रो वा, दुस्स्थितो सुस्थितोऽपि वा।
यः स्मरेत्परमात्मानम्, स बाह्याभ्यन्तरे शुचिः॥

जिन मुमुक्षु महर्षियों ने आत्म हित के पथ का अन्वेषण किया है उन्हें निर्ग्रन्थ प्रवचन की प्रशांत छाया का ही अन्त में आश्रय लेना पड़ा है। ऐसे ही महर्षियों ने निर्ग्रन्थ-प्रवचन की यथार्थता, हितकरता और शान्ति-संतोषप्रदायकता का गहरा अनुभव करने के बाद जो उद्‌गार निकाले हैं वे वास्तव में उचित ही हैं और यदि हम चाहे तो उनके अनुभवों का लाभ उठाकर अपना पथ प्रशस्त बना सकते हैं। क्या ही ठीक कहा है—

"इणमेव निग्गंथे पावयणे सच्चे, अणुत्तरे, केवलए, संसुद्धे, पडिपुएणे, णेआउए, सल्लकत्तणे, सिद्धिमग्गे, मुत्तिमग्गे, निव्वाणमग्गे, णिज्जाणमग्गे, अवितहमसंदिद्धं सव्वदुक्खप्पहीणमग्गे, इहट्ठियाजीवा सिज्झंति, बुज्झंति, मुचंति परिणिव्वायंति, सव्वदुक्खाणमंतं करेंति।"

यह उद्‌गार उन महर्षियों ने प्रकट किये हैं जिन्होंने कल्याणमार्ग की खोज करने में अपना सारा जीवन अर्पण करदिया था और निर्ग्रन्थ-प्रवचन के आश्रय में आकर जिनकी खोज समाप्त हुई थी। यह उद्गार निर्ग्रन्थ-प्रवचन-विषयक यह स्वरूपोल्लेख, हमें दीपक का काम देता है।

यों तो अनादिकाल से ही समय-समय पर पथप्रदर्शक निर्ग्रंथ तीर्थंकर होते आए हैं परन्तु आज से लगभग अढ़ाई हजार वर्ष पहले चरम निर्ग्रंथ भ० महावीर हुए थे। उन्होंने जो प्रवचन-पीयूष की वर्षा की थी, उसीमें का कुछ अंश यहां संग्रहीत किया गया है।

यह निर्ग्रंथ-प्रवचन परम मांगलिक है, आधि-व्याधि-उपाधियों को शमन करनेवाला, बाह्याभ्यान्तर रिपुओं को दमन करने वाला और समस्त इह-परलोक संबंधी भयों को निवारण करने वाला है। यह एक प्रकार का महान् कवच है। जहां इसका प्रचार है वहां भूत पिशाच, डाकिनी शाकिनी आदि का भय फटक भी नहीं सकता। जो इस प्रवचन-पोत पर आरुढ़ होता है वह भीषण विपत्तियों के सागर को सहज ही पार करलेता है। यह मुमुक्षु जनों के लिए परम सखा, परम पिता, परम सहायक और परम मार्गनिर्देशक है।



# अकाराद्यनुक्रमणिका

## सांकेतिक शब्दों का खुलासा

## ( List of Addreviations )

द=दशवैकालिक सूत्र, अ=अध्याय, गा=गाथा, जी=जीवा भिगम सूत्र, प्रक=प्रकरण, उद्दे=उद्देशा, उ=उत्तराध्ययन सूत्र, स्था=स्थानाङ्ग सूत्र, प्रश्न=प्रश्न व्याकरण सूत्र, सम=समवायांग सूत्र, सू=सूत्र कृताङ्ग सूत्र, प्रथ=प्रथम, ज्ञा=ज्ञाता धर्म कथाङ्ग सूत्र, आ=आचाराङ्ग सूत्र, द्वि=द्वितीय, भ=भगवती सूत्र, श=शतक ।

| प | पृष्ठांक | उद्गमस्थान |
|---|---|---|
| पायच्छित्तं विउस्सग्गो | ५८८ | ( उ. अ. ३० गा. ३० ) |
| पियधम्मे दढधम्मे | ४५५ | ( उ. अ. ३४ गा. २८ ) |
| पिसाय भूय जक्खा य | ६४७ | ( उ. अ. ३६ गा. २०६ ) |
| पुढविकायमइगओ | ३७५ | ( उ. अ. १० गा. ५ ) |
| पुढविं न खणे न खणावए | ३३६ | ( द. अ. १० गा. २ ) |
| पुढवी साली जवा चेव | ४७८ | ( उ. अ. ९ गा. ४९ ) |
| पूयणट्ठा जसोकामी | ४७५ | ( द. अ.५उद्दे.२गा. ३५ ) |
| फ | | |
| फासस्सजो गिद्धिमुवेइ | ५१७ | ( उ. अ. ३२ गा. ७६ ) |
| ब | | |
| बहिया उड्ढमादाय | २८१ | ( उ. अ. ६ गा. १३ ) |
| बहुआगमविरणाणा | ६१२ | ( उ. अ. ३६ गा. २६१ ) |
| बाला किड्डा य मंदा य | १३६ | ( स्था० १० वां ) |
| बालाणं अकामं | ६०३ | ( उ. अ. ५ गा. ३ ) |
| बेइंदियकायमइगओ | ३८१ | ( उ. अ. १० गा. १० ) |
| भ | | |
| भणंता अकरिंता य | २११ | ( उ. अ. ६ गा. ९ ) |
| भावणाजोग सुद्धप्पा | ६१३ | ( सू. प्रथ. अ.१५ गा.५ ) |
| भोगामिस दोस विसन्ने | ३०५ | ( उ. अ. ८ गा. ५ ) |
| म | | |
| मज्झिमा मज्झिमा चेव | ६५४ | ( उ. अ. ३६ गा. २१३ ) |
| मणो साहसिओ भीमो | ५४४ | ( उ. अ. २३ गा. ५८ ) |
| महव्वए पंच अणुव्वए य | २५३ | ( सू. द्वि. अ. ६ गा. ६ ) |
| महासुक्का सहस्सारा | ६५२ | ( उ. अ. ३६ गा. २१० ) |
| महुकारसमा बुद्धा | ३३९ | ( द. अ. १ गा. ५ ) |
| माणुस्सं च अणिच्चं | १६२ | ( औपपातिक सूत्र ) |
| माणुस्सं विग्गहं लद्धुं | १३९ | ( उ. अ. ३ गा. ८ ) |
| मायाहिं पियाहिं लुप्पइ | ५१२ | ( सू.प्रथ.अ.२उद्दे१गा.३ ) |
| माहणा समणा एगे | ४३१ | ( सू. प्रथ. उद्दे ३गा. ८ ) |
| मिच्छादंसणरत्ता | २४७ | ( उ. अ. ३६ गा. २५५ ) |
| मित्तवं नाइवं होइ | ६६२ | ( उ. अ. ३ गा. १८ ) |
| मुसावाओ य लोगम्मि | ३२५ | ( द. अ. ६ गा. १३ ) |
| मुहुत्त दुक्खा उ हवंति | ४२४ | ( द.अ. ९ उद्दे ३ गा. ६ ) |

# श्री निर्ग्रन्थ प्रवचन

## विषयानुक्रम



## अध्याय तृतीय-धर्म स्वरूप वर्णन



## चतुर्थ अध्याय-आत्म शुद्धि के उपाय



## पंचम अध्याय-ज्ञान प्रकरण



## छठा अध्याय-सम्यक्त्वनिरूपण

# श्री निर्ग्रन्थ प्रवचन

## विषयानुक्रम



### प्रथम अध्याय षट्द्रव्य निरूपण



### द्वितीय अध्याय-कर्म निरूपण

## सातवां अध्याय–धर्मनिरूपण



## आठवां अध्याय-ब्रह्मचर्य निरूपण



## अध्याय नववाँ-साधुधर्म

## दसवां अध्याय-प्रमादपरिहार



## ग्यारहवां अध्याय-भाषा स्वरूप वर्णन

## बारहवां अध्याय-लेश्या स्वरूप निरूपण



## तेरहवां अध्याय-कषाय वर्णन

चोदहवां अध्याय-वैराग्य संबोधन



पन्द्रहवां अध्याय-मनोनिग्रह

सोलहवां अध्याय-आवश्यक कृत्य



सत्रहवां अध्याय नर्क स्वर्ग निरूपण



अठारहवां अध्याय-मोक्ष स्वरुप



—*௸*—

निर्ग्रन्थ प्रवचन भाष्य :—



साहित्य और संगीत के अनेक ग्रंथों के लेखक श्री जैन दिवाकर प्रसिद्ध वक्ता प० मुनि

श्री चौथमलजी महाराज

[ चित्र परिचय के लिये ]




परम आदरणीय, शास्त्रज्ञ, महान् त्यागी, वैरागी, गम्भीर स्वभाव के आदर्श-पाठ, एवं अनुपम धैर्यवान्, श्रीमज्जैनाचार्य श्रीखूबचन्दजी महाराज, आपके आचार्यत्व-काल में, सम्प्रदाय की आपके नाम के अनुसार "खूब" अभिवृद्धि हुई। उसे जीवन मिला। वह भारतवर्ष में खूब पनपा, फूला, सौरभवान् बना, और फला। इसका सारा श्रेय आपके सतत शास्त्र-चिन्तन, महान् त्याग, वन्दनीय वैराग्य, गम्भीर स्वभाव, एवं अनुपम धैर्य ही को है। आपके इन्हीं गुणों से आकृष्ट होकर "निर्ग्रन्थ-प्रवचन-भाष्य" आपके करकमलों में सादर समर्पित किया जा रहा है।

आपके चरणों का ध्रुव विश्वास है कि भवभय-विनाशक वीतराग भगवान् की पवित्रतम वाणी को आबालवृद्ध नर-नारियों के कानों तक घर-घर पहुँचाने का यह प्रयास संसार के किसी भी देश, किसी भी काल और कैसी ही अवस्था के पात्र को सच्चे सम्बल का काम देगा। जहां यह रोगियों को रोगमुक्त कर अमृत का पान करावेगा वहां चिन्ताग्रस्तों के लिए यह चिन्तामणि बनेगा। एक ओर विश्व के बीहड़वन में विचरणशील भूले-भटकों के लिए यह प्रशस्त राज-पथ का काम देगा तो दूसरी ओर संसार के वैभव में चूर और मदमाते व्यक्तियों की आंखें सदा के लिए खोल कर उन्हें लोक-कल्याण के मार्ग पर अग्रसर होने के लिए लालायित बनावेगा।

आचार्य-प्रवर! आपकी कृपा से भगवान् की पवित्रतम वाणी का यह छोटा-सा प्रयास, मेरी उपरोक्त ध्रुव धारणा को सफलीभूत बना सके।

विनीतः—

गणि-"प्यारचन्द्र"-मुनि

# शुद्धा-शुद्धि पत्र



| | | पृष्ठांक | पंक्ति |
|---|---|---|---|
| वंधणेहिं | वंधणेहिं | १७ | १९ |
| माय | मायं | २३ | २८ |
| सब्मप्पे | सव्वमप्पे | २३ | २९ |
| नाना वरणं | नाणा वरणं | ८८ | १ |
| वेपणीयं | वेयणीयं | ९१ | १० |
| नोकृयायं | नोकसायं | ९७ | २१ |
| पयाः | पया | ११६ | १७ |
| कत्तारमेन | कत्तारमेव | ११९ | २० |
| पमवे | पमेव | १२३ | २५ |
| कम्मवीयं | कम्मवीयं | १२५ | २० |
| सुव्वस | सुव्वय | १३४ | ३२ |
| वहयं | वट्टयं | १३८ | १९ |
| तुहई | तुट्टई | १३८ | ९ |
| अणुसिंह | अणुसट्ठं | १५५ | ५ |
| उज्जु भूयस्स | उज्जुअ भूयस्स | १५८ | ११ |
| वुज्झ भाणाए | वुज्झ माणाए | १५९ | ८ |
| माणुसभावं | माणु सभवं | १६३ | २० |
| अलोमेय | अलोभेय | १६७ | ७ |
| अभिक्खण | अभिक्खण | १६९ | २८ |
| तित्थपरत्तं | तित्थ यरत्तं | १६९ | ३२ |
| अणापाणू | आणापाणू | १७४ | ८ |
| छेयपावकर्म | छेयपावगं | २०२ | २ |
| पडिपा | पडिया | २०६ | २ |
| वहुसो | वहुसो | २०७ | २२ |
| समाससंति | समासासंति | २११ | १४ |
| कुओ | कओ | २१३ | २२ |
| कुप्पवयणयाडी | कुप्पवयणपासंडी | २३० | ३० |
| सव्वेउ भगपट्टिआ | सव्वेउस्सगपट्ठिआ | २३० | ३० |
| सम्भगां | सम्मग्गं | २३० | ३१ |
| अभिगम विस्थाररुई | अभिगम वित्थाररुई | २३८ | २ |
| पभायणे अट्ठ | पभावणे अट्ठ | २४६ | ११ |

| | | | |
|---|---|---|---|
| इव | भवे | २४८ | १८ |
| प | य | २७४ | ४ |
| सिक्खा समावरणो | सिक्खासमावरणे | २७६ | ६ |
| कामेहिं | कामेहिं | २६२ | २७ |
| इत्थ | इत्थी | ३० | ५ |
| दुपरिच्चमा | दुपरिच्चया | ३०८ | २८ |
| काया | कामा | ३०८ | २८ |
| वीयाणि | बीयाणि | ३३७ | २२ |
| सदा | सया | ३४५ | १४ |
| मुनि | मुणि | ३४५ | १४ |
| भवसंसारे | भव संसारे | ३८३ | १७ |
| कंटगायह | कंटगापहं | ३६७ | २४ |
| मार बाहरा | भार वाहए | ३६६ | ५ |
| जेणं | तेणं | ४१८ | २५ |
| परोवघइणी | परोवघाइणी | ४१६ | ३२ |
| अंतए | अंतश | ४२१ | २५ |
| वईभए | वईमए | ४२२ | १८ |
| पदिपुरणं | पडिपुरणं | ४७८ | १५ |
| पुनः | पुणो | ४६२ | ६ |
| मत्तो | मत्ते | ४६७ | १४ |
| पुट्ठी | पुट्ठो | ४६८ | ४ |
| में | में | ५०४ | २४ |
| किच्चमियं | किच्चामियं | ५०४ | २५ |
| लालप्यमाणं | लालप्पमाणं | ५०४ | २६ |
| पुणरावि | पुणरवि | ५०५ | ७ |
| कोहकायरियाइमीसणा | कोहकायरियाइपीसणा | ५१६ | २१ |
| परियत्तइ | परिवत्तइ | ५१७ | १५ |
| कामेंहिं | कामेहिं | ५१८ | २२ |
| पगब्यि | पगब्भिया | ५१८ | २३ |
| समाहियाहितं | समाहिमाहितं | ५१८ | २३ |
| सुव्वव | सुव्वत्ते | ५२२ | २४ |
| वालिसेणं | वालिसेणं | ५२७ | ३ |
| निवहएज्जा | निवट्टएज्जा | ५३३ | १८ |
| आपगुत्ते | आयगुत्ते | ५३४ | ३ |
| शुद्धमाक्खाति | सुद्धमक्खाति | ५३५ | २ |

# अशुद्धा-शुद्धि पत्र



| अशुद्ध | शुद्ध | पृष्ठांक | पंक्ति |
|---|---|---|---|
| वंधणेहिं | वंधणेहिं | १७ | १६ |
| माय | मायं | २३ | २८ |
| सव्मप्पे | सव्वमप्पे | २३ | २९ |
| नाना वरणं | नाणा वरणं | ८८ | १ |
| वेपणीयं | वेयणीयं | ९१ | १० |
| नोकयायं | नोकसायं | ९७ | २१ |
| पयां | पया | ११६ | १७ |
| कत्तारमेन | कत्तारमेव | ११९ | २० |
| एमवे | एमेव | १२३ | २५ |
| कम्मवीयं | कम्मवीयं | १२५ | २० |
| सुव्वस | सुव्वय | १३४ | ३२ |
| वद्दयं | वट्टयं | १३८ | १९ |
| तुहई | तुट्टई | १३८ | ९ |
| अणुसिंह | अणुसट्ठं | १५५ | ५ |
| उज्जु भूयस्स | उज्जुअ भूयस्स | १५८ | ११ |
| वुज्झ माणाए | वुज्झ माणाण | १५९ | ८ |
| माणुसभावं | माणु सभवं | १६३ | ३० |
| अलोमेय | अलोभेय | १६७ | ७ |
| अभिक्ख | अभिक्खण | १६९ | २८ |
| तित्थपरत्तं | तित्थ यरत्तं | १६९ | ३२ |
| अणापाणू | आणापाणू | १७४ | ८ |
| छेयपावकमं | छेयपावगं | २०२ | २ |
| पडिपा | पडिया | २०६ | २ |
| वहुसो | वहुसो | २०७ | ३२ |
| समाससंति | समासासंति | २११ | १४ |
| कुओ | कओ | २१३ | २२ |
| कुप्पवयणयाडी | कुप्पवयणपासंडी | २३० | ३० |
| सव्वेउ भगपट्ठिआ | सव्वेउम्मगपट्ठिआ | २३० | ३० |
| सम्भगां | सम्मग्गां | २३० | ३१ |
| अभिगम विस्थाररुई | अभिगम वित्थाररुई | २३८ | २ |
| पभायणे अट्टथ | पभावणे अट्ठ | २४६ | ११ |

| | | | |
|---|---|---|---|
| हव | भवे | २४८ | १८ |
| प | य | २७४ | ४ |
| सिक्खा समावरणे | सिक्खासमावरणे | २७६ | ६ |
| कामेहिं | कामेहिं | २६२ | २७ |
| इत्थ | इत्थी | ३० | ५ |
| दुपरिच्चमा | दुपरिच्चया | ३०८ | २८ |
| काया | कामा | ३०८ | २८ |
| वीयाणि | बीयाणि | ३३७ | २२ |
| सदा | सया | ३४५ | १४ |
| मुनि | मुणि | ३४५ | १४ |
| भवसंसारे | भव संसारे | ३८३ | १७ |
| कंटगायह | कंटगापहं | ३६७ | २४ |
| मार बाहरा | भार वाहए | ३६६ | ५ |
| जेणं | तेणं | ४१८ | २५ |
| परोवघइणी | परोवघाइणी | ४१६ | ३२ |
| अंतए | अंतश | ४२१ | २५ |
| वईमए | वईमए | ४२२ | १८ |
| पदिपुरणं | पडिपुरणं | ४७८ | १५ |
| पुनः | पुणो | ४६२ | ६ |
| मत्तो | मत्ते | ४६७ | १४ |
| पुट्ठी | पुट्ठो | ४६८ | ४ |
| में | में | ५०४ | २४ |
| किच्चमियं | किच्चामियं | ५०४ | २५ |
| लालप्यमाणं | लालप्पमाणं | ५०४ | २६ |
| पुणरावि | पुणरवि | ५०५ | ७ |
| कोहकायरियाइमीसणा | कोहकायरियाइपीसणा | ५१६ | २१ |
| परियत्तइ | परिवत्तइ | ५१७ | १५ |
| कामेंहिं | कामेहिं | ५१८ | २२ |
| पगब्यि | पगब्भिया | ५१८ | २३ |
| समाहियाहितं | समाहिमाहितं | ५१८ | २३ |
| सुव्वचे | सुव्वत्ते | ५२२ | २४ |
| वालिसेयं | वालिसेणं | ५२७ | ३ |
| निवद्दपज्जा | निवट्टपज्जा | ५३३ | १८ |
| आपगुत्ते | आयगुत्ते | ५३४ | ३ |
| शुद्धमाक्खाति | सुद्धमक्खाति | ५३४ | २ |

| | | | |
|---|---|---|---|
| पस्सइ | पासइ | ५३६ | २६ |
| बुद्धेऽप्पमत्तेसु | बुद्धेऽप्पमत्तेसु | ५३६ | २८ |
| संरभसमारंभ | संरंभसमारंभे | ५६४ | १३ |
| वि | पि | ५६८ | १६ |
| इच्छेव | इच्चेव | ५६८ | १६ |
| अणसणमूणोयारिया | अणसणमूणोयारिया | ५७४ | १३ |
| य | न | ६०६ | १७ |
| पडंजमाणे | पउंजमाणे | ६१० | ८ |
| धम्म आरियं | धम्ममारियं | ६११ | २७ |
| संजये | संजमे | ६१३ | ३१ |
| हंदा | हंता | ६१४ | ३० |
| पुढवी | पुढविसु | ६२८ | ६ |
| य | या | ६३१ | ८ |
| तिव्वाभिवेयणाए | तिव्वाभिवेयणाए | ६३७ | १६ |
| जसोवेल | जलोवले | ६६२ | १६ |
| सइ | सह | ६६६ | २६ |
| वुद्धा | वुद्धा | ६६६ | ५ |
| लद्धं | लद्धुं | ६७२ | २१ |



* ॐ नमः सिद्धेभ्यः *

# निर्ग्रन्थ-प्रवचन

(हिन्दी भाषा भाष्योपेत)

॥ प्रथम अध्याय ॥

## षट् द्रव्य निरूपण

श्री भगवानुवाच—

मूलः—नो इंदियग्गेज्झ अमुत्तभावा, अमुत्तभावा वि अ होइ निच्चो।
अज्झत्थहेउं नियस्स बंधो, संसार हेउं च वयंति बंधं ॥१॥

छायाः—नो इन्द्रियग्राह्योऽमूर्त्तभावात्, अमूर्त्तभावादपि च भवति नित्यः।
अध्यात्महेतुर्नियतस्य बन्धः, संसारहेतुं च वदन्ति बन्धम् ॥१॥

शब्दार्थः—आत्मा इन्द्रियों के द्वारा नहीं जाना जा सकता है, क्योंकि वह अमूर्त्त है। अमूर्त्त होने से वह नित्य भी है। मिथ्यात्व, अविरति, कषाय आदि कारणों से आत्मा बन्धन में फँसा है और वह बन्धन ही संसार का कारण है।

भाष्यः—निर्ग्रन्थ-प्रवचन की यह पहली गाथा है। राग-द्वेष आदि आभ्यन्तर ग्रन्थ (परिग्रह) और राजपाट, महल-मकान, धन-धान्य आदि बाह्य ग्रन्थ का सर्वथा परित्याग करके जो महानुभाव वीतराग पदवी प्राप्त कर चुके हैं वे निर्ग्रन्थ कहलाते हैं। वे निर्ग्रन्थ, जगत् के जीवों को नाना प्रकार के दुःखों के समुद्र में गोते खाते हुए देख कर उनका उद्धार करने में समर्थ, स्याद्वाद की मुद्रा से अंकित, वाणी द्वारा जो उपदेश देते हैं वह प्रवचन कहलाता है। इस प्रकार वीतराग भगवान् के प्रवचन को निर्ग्रन्थ-प्रवचन कहते हैं। यद्यपि प्रवचन शब्द से आचारांग आदि द्वादश अंग-समूह का ग्रहण होता है तथापि प्रस्तुत 'निर्ग्रन्थ-प्रवचन' द्वादशांगी से भिन्न नहीं है—यह उसी का सार-संग्रह है अतएव इसे भी 'निर्ग्रन्थ-प्रवचन' यह सार्थक संज्ञा दी गई है।

शास्त्र-पठन, धर्म क्रिया का अनुष्ठान आदि समस्त व्यापार एक मात्र आत्म-कल्याण के उद्देश्य से किये जाते हैं और आत्मा का वास्तविक कल्याण तभी हो सकता है जब आत्मा का सच्चा स्वरूप जान लिया जाय। यही कारण है कि चरम तीर्थंकर भगवान् महावीर ने अपने प्रवचन की आदि में अर्थात् प्रथम अंग आचारांग सूत्र के प्रारंभ में, ही आत्मा सम्बन्धी उद्गार प्रकट किये हैं और इसी हेतु से यहां भी आरंभ में आत्मा के स्वरूप का प्रतिपादन किया गया है।

आदि में आत्म-स्वरूप का निरूपण द्वादशांगी रूप निर्ग्रन्थ-प्रवचन से प्रस्तुत निर्ग्रन्थ-प्रवचन की एक-रूपता सिद्ध करता है।

प्राकृत गाथा में, आत्मा के सम्बन्ध में प्रधान रूप से तीन विषयों पर विचार किया गया है। वे इस प्रकार हैं:—

( १ ) आत्मा इन्द्रिय-ग्राह्य नहीं है, क्योंकि वह अमूर्त्त है; जो-जो अमूर्त्त होता है। वह इन्द्रिय-ग्राह्य नहीं होता; जैसे आकाश। आत्मा अमूर्त्त है अतएव वह इन्द्रिय-ग्राह्य नहीं है।

यहां 'आत्मा इन्द्रिय ग्राह्य नहीं है' यह प्रतिज्ञा-वाक्य है। 'क्योंकि वह अमूर्त्त है' यह हेतु है। 'जो-जो अमूर्त्त होता है वह इन्द्रिय-ग्राह्य नहीं होता' यह अन्वयव्याप्ति है। आकाश अन्वय दृष्टान्त है। शेष उपनय और निगमन अंश हैं। इस प्रकार न्याय शास्त्रानुसार अनुमान वाक्य द्वारा आत्मा की इन्द्रिय-ग्राह्यता का निषेध किया गया है।

( २ ) दूसरे अनुमान वाक्य द्वारा आत्मा की नित्यता सिद्ध की गई है। आत्मा नित्य है, क्योंकि वह अमूर्त्त है; जो अमूर्त्त होता है वह नित्य होता है, जैसे आकाश। आत्मा अमूर्त्त है अतएव वह नित्य है।

( ३ ) आत्मा यदि नित्य है तो सदैव एक रूप रहना चाहिए। कभी मनुष्य, कभी देव, नरक, पशु-पक्षी आदि विभिन्न अवस्थाओं में वह क्यों प्राप्त होता है ? नित्य मानने से जो आत्मा जिस पर्याय में है वह उसी पर्याय में रहेगा। जो दुःखी है वह सदा दुःखी रहेगा और जो सुखी है वह सदा सुखी रहेगा। ऐसी अवस्था में व्रत, अनुष्ठान, तपश्चर्या आदि क्रियाएँ व्यर्थ हो जाएँगी।

इस शंका का समाधान करने के लिए उत्तरार्ध में कहा गया है कि मिथ्यात्व, अविरति, कषाय आदि कारणों से आत्मा बन्ध में कर्मों का बन्ध होता है और उस कर्म बन्ध के कारण ही आत्मा विभिन्न पर्याय परम्परा का अनुभव करती है। कर्म बन्ध ही संसार के अर्थात् नरकगति, तिर्यञ्चगति, देवगति और मनुष्यगति के भ्रमण का कारण है।

शंका—आत्मा यदि इन्द्रियों के द्वारा नहीं जाना जा सकता तो मन भी आत्मा को जानने में समर्थ नहीं हो सकता। क्योंकि इन्द्रियों द्वारा गृहीत वस्तु ही मन के द्वारा जानी जा सकती है। जिस पदार्थ में इन्द्रियों की प्रवृत्ति नहीं होती उस में मन भी प्रवृत्त नहीं हो सकता। इस अवस्था में आत्मा को जानने का कोई साधन ही हमारे पास नहीं है, फिर आत्मा के अस्तित्व पर विश्वास करने का क्या उपाय है ?

समाधान—जो वस्तु इन्द्रियों और मन द्वारा नहीं जानी जाती उसका अस्तित्व अगर अस्वीकार कर दिया जाय तो संसार के बहुत से व्यापार गड़बड़ में पड़ जाएंगे। यही नहीं, बल्कि शंकाकार का अस्तित्व भी सिद्ध नहीं हो सकेगा। कोई भी व्यक्ति अपनी दो-चार पीढ़ियों के पूर्वजों से पहले के पूर्वजों को इन्द्रियों द्वारा ग्रहण नहीं करता, फिर भी क्या उनके अस्तित्व से इन्कार किया जा सकता है ?

कदापि नहीं। इससे यह स्पष्ट हुआ कि पदार्थों को जानने के लिए केवल इन्द्रियाँ और मन ही साधन नहीं है किन्तु इनके अतिरिक्त अन्य साधन भी हैं। आकाश, काल आदि पदार्थ जैसे इन्द्रिय-ग्राह्य न होने पर भी विद्यमान हैं उसी प्रकार आत्मा भी विद्यमान है।

इन्द्रियों की शक्ति अत्यन्त परिमित है। स्पर्शन-इन्द्रिय सिर्फ स्पर्श को, रसना इन्द्रिय रस को, घ्राण-इन्द्रिय गंध को, चक्षु-इन्द्रिय रूप को और श्रोत्र इन्द्रिय सिर्फ शब्द को ग्रहण करती है। रूप, रस, गंध और स्पर्श आदि सिर्फ जड़ पुद्गल में ही पाये जाते हैं अतएव उसी को इन्द्रियाँ ग्रहण कर पाती हैं। पुद्गल भी जो सूक्ष्म या अणु रूप होते हैं उन्हें भी इन्द्रियाँ ग्रहण नहीं कर सकतीं। अतएव सिर्फ इन्द्रियों को और उनके अनुगामी मन को ही ज्ञान का साधन मान लेना पर्याप्त नहीं है। अरूपी और सूक्ष्म रूपी पदार्थों को जानने के लिए अन्यान्य साधन स्वीकार करने पड़ेंगे। आत्मा इन्द्रिय-ग्राह्य गुणों से अर्थात् रूप आदि से रहित है। आचारांग सूत्र में कहा है:—

'से ण दीहे, ण हस्से, ण वट्टे, न तंसे, ण चउरंसे, ण परिमंडले, ण किण्हे, ण णीले, ण लोहिए, ण सुक्किल्ले, ण सुरहिगंधे, ण दुरहिगंधे, ण तित्ते, ण कडुए, ण कसाए, ण अंबिले, ण महुरे, ण कक्खड़े, ण मउए, ण गरुए, ण लहुए, ण सीए, ण उण्हे, ण णिद्धे, ण लुक्खे, ण काओ, ण रुहे, ण संगे, ण इत्थी, ण पुरिसे,……… अरूवी सत्ता………… से ण सद्दे, ण रूवे, ण गंधे, ण रसे, ण फासे।"

अर्थात्:—आत्मा न लम्बा है, न छोटा है, न गोल है, न तिकोना है, न चौकोर है, परिमंडल है, न काला है, न नीला है, न लाल है, न सफेद है, (अर्थात् चक्षु-इन्द्रिय, ग्राह्य गुणों से रहित है) न सुगंधी है, न दुर्गंधी है, (घ्राण-ग्राह्य गुणों से रहित है), न तिक्त है, न कटुक है, न कसायला है, न खट्टा है, न मीठा है, (जिह्वा इन्द्रिय ग्राह्य नहीं है) न कठोर है, न कोमल है, न भारी है, न हलका है, न ठंढा है, न गर्म है, न चिकना है, न रूखा है, (अर्थात्:—स्पर्शनेन्द्रिय द्वारा ग्रहण नहीं किया जा सकता) न शरीर है, न उत्पादवान् है, न किसी से सम्बन्ध है, न स्त्री है, न पुरुष है।……वह अरूपी सत्ता है।…………आत्मा शब्द नहीं है, रूप नहीं है, गंध नहीं है, रस नहीं है, स्पर्श नहीं है।"

तात्पर्य यह है कि:—उल्लिखित गुण पुद्गल के हैं और आत्मा पुद्गल रूप न होने के कारण इन समस्त गुणों से अतीत है—अरूपी है—अमूर्तिक है और इसी कारण वह इन्द्रियों द्वारा ग्राह्य नहीं है।

शंका:—इन्द्रियों के द्वारा आत्मा का ग्रहण नहीं होता तो उसे किस प्रकार जाना जा सकता है?

समाधान:—अनुभव-प्रत्यक्ष से, योगी प्रत्यक्ष से, अनुमान प्रमाण से और आगम प्रमाण से आत्मा का अस्तित्व प्रमाणित होता है।

चाहिए। शंका को हृदय में बनाये रखना उचित नहीं है। जो पुरुष शंकित-चित्त रहता है उसकी स्थिर बुद्धि नहीं रहती। बुद्धि की अस्थिरता से वह संयम आदि के अनुष्ठान में एकाग्र नहीं हो सकता। हाँ, शंका भी श्रद्धापूर्वक ही होना चाहिए। श्रद्धापूर्वक शंका ( प्रश्न ) करने से तत्त्वज्ञान की प्राप्ति होती है और अन्तःकरण निश्शल्य बनता है।

श्री भगवान् उवाच

**मूलः—अलोए पडिहया सिद्धा, लोयग्गे अ पइट्ठिया।**
**इहं बोदिं चइत्ता णं, तत्थ गंतूण सिज्झई ॥ २६ ॥**

छायाः—अलोके प्रतिहताः सिद्धाः, लोकाग्रे च प्रतिष्ठिताः।
इह शरीरं त्यक्त्वा, तत्र गत्वा सिद्ध्यन्ति ॥ २६ ॥

शब्दार्थः—सिद्ध भगवान् अलोक में रुक जाते हैं, लोक के अग्रभाग में स्थित हैं, इस लोक में शरीर को त्याग कर लोकाग्र में जाकर सिद्ध होते हैं।

भाष्यः—पूर्व गाथा में किये हुए प्रश्नों के उत्तर प्रकृत गाथा में दिये गये हैं।

आत्मा जब समस्त कर्मों से, चौदहवें गुणस्थान के अन्त में मुक्त होता है तब उसकी ऊर्ध्वगति होती है। कर्मरहित होते ही अविग्रह गति के द्वारा एक ही समय में आत्मा लोकाकाश के अग्रभाग पर पहुँच जाता है और वहाँ पूर्ववर्णित सिद्धशिला पर विराजमान हो जाता है।

शंकाः—जीव की गति कर्म के अधीन है। सिद्ध जीव समस्त कर्मों से रहित हैं। न उनमें गति नामकर्म का उदय है, न विहायोगति नामकर्म का उदय है, न त्रसनामकर्म का ही उदय है। ऐसी स्थिति में उनमें ऊर्ध्वगति रूप चेष्टा किस प्रकार हो सकती है ?

समाधानः—समस्त कर्मों का क्षय होने पर जीव में एक प्रकार की लघुता आ जाती है अतएव उसकी स्वभाविक ऊर्ध्वगति होती है इसके अतिरिक्त सिद्ध जीव की गति में निम्नलिखित कारण हैंः—

( १ ) पूर्वप्रयोग—संसारमें स्थित आत्मा ने मुक्त प्राप्त करने के लिए बार-बार प्रणिधान किया था। मुक्त हो जाने पर उसके अभाव में भी पूर्व संस्कार के आवेश से ऊर्ध्वगति होती है। कुंभार चाक को घुमाता है। जब चाक घूमने लगता है तो वह घुमाना बंद कर देता है, फिर भी पहले के प्रयत्न से चाक घूमता रहता है। इसी प्रकार पूर्व प्रयत्न से सिद्ध जीव ऊर्ध्वगमन करते हैं।

( २ ) असंगताः—सिद्ध जीव कर्मों के संसर्ग से रहित हो जाते हैं अतः उनका ऊर्ध्वगमन होता है। तूंबे पर मिट्टी का लेप करके उसे जल में छोड़ दिया जाय तो मिट्टी के लेप के कारण गुरुता होने से वह नीचे चला जाता है। काल-क्रम से मिट्टी अलग हो जाने पर हलका हो जाने से तूंबा जल के ऊपर आ जाता है। इसी

प्रकार कर्मों के लेप से भारी आत्मा इस लोक में रहता है और जब कर्म-मुक्त होने पर निर्लेप होता है तब स्वभावतः ऊर्ध्वगमन करता है।

( ३ ) बन्धविश्लेष—जैसे बीजकोश में बँधा हुवा एरण्ड का बीज, बीजकोश से अलग होते ही ऊर्ध्वगमन करता है उसी प्रकार कर्म-बन्धन से बँधा हुआ जीव, बन्धन का विश्लेष होने पर स्वभावतः ऊर्ध्वगमन करता है।

( ४ ) स्वाभाविकगति परिणामः—पृथक्-पृथक् पदार्थों का पृथक्-पृथक् स्वभाव होता है। जैसे वायु का स्वभाव तिर्छी गति करना है, और अग्निशिखा का स्वभाव ऊपर की ओर गति करना है, इसी प्रकार आत्मा का स्वभाव ऊपर की तरफ गमन करता है। उसकी गति का प्रतिबंधक कोई भी कारण जब नहीं रहता तो उसकी स्वभाविक ऊर्ध्वगति होती है।

प्रश्नः—आपने जीव का स्वभाव ऊर्ध्वगमन बतलाया है परन्तु जीव अमूर्त्त है और अमूर्त्त पदार्थ सब निष्क्रिय होते हैं। काल, आकाश आदि जितने भी अमूर्त्त पदार्थ हैं उनमें से एक भी सक्रिय नहीं है, अतः जीव भी सक्रिय नहीं होना चाहिए। क्रिया के अभाव में ऊर्ध्वगमन कैसे करेगा?

समाधानः-अमूर्त्त होते हुए आकाश अचेतन है, काल अचेतन है, तो क्या जीव भी अमूर्त्त होने से अचेतन माना जायगा? नहीं। यद्यपि अमूर्त्तत्व गुण काल और आकाश के समान जीव में भी है किन्तु चेतना आत्मा का विशेष गुण है, इसी प्रकार क्रिया भी आत्मा का विशेष गुण है। जैसे आकाश में चेतना नहीं है फिर भी आत्मा में उसका सद्भाव है इसी प्रकार क्रिया आकाश में नहीं है तो भी आत्मा में है। ऐसा मानने में कुछ भी बाधा नहीं आती।

प्रश्न—यदि आत्मा का गुण क्रिया है और वह ऊर्ध्वगमन करता है तो उसकी स्थिति कभी नहीं होनी चाहिए। आकाश अनन्त है उसकी कहीं समाप्ति नहीं है, सो सिद्ध जीव की गति क्रिया की भी समाप्ति नहीं होनी चाहिए। वह अनन्तकाल पर्यन्त ऊर्ध्वगति ही निरन्तर करता रहना चाहिए। सिद्ध जीव को लोक के अग्रभाग पर स्थित क्यों स्वीकार किया गया है?

समाधानः—जीव और पुद्गल की गति का निमित्त धर्मास्तिकाय है। जैसे मछली की गति में जल सहायक होता है, रेलगाड़ी की गति में लोहे की पटरी सहायक होती है, इसी तरह जीव और पुद्गल की गति में धर्मास्तिकाय सहायक होता है। अतएव जहाँ तक धर्मास्तिकाय है वहीं तक सिद्ध जीव की गति होती है, जहाँ धर्मास्तिकाय का अभाव है वहाँ गति नहीं होती।

लोक और अलोक का नियम धर्मास्तिकाय है। जहाँ तक धर्मास्तिकाय है, उतने आकाश को लोक कहते हैं और धर्मास्तिकाय से शून्य आकाश अलोक कहलाता है इसी कारण सिद्ध जीव को लोक के अग्रभाग पर प्रतिष्ठित कहा गया है। तात्पर्य यह है कि जहाँ तक धर्मास्तिकाय है वहाँ तक सिद्ध जीव गति करता है जहाँ धर्मा-

स्तिकाय का अभाव है वहाँ गति का भी अभाव हो जाता है।

सिद्ध जीव यहीं २ बोदि* का त्याग करके लोकाग्र में जाकर सिद्ध हो जाते हैं। अनादिकाल से अब तक अनन्तानन्त जीव सिद्ध हो चुके हैं, अब भी विदेह क्षेत्र से सिद्ध होते हैं और भविष्य में भी होते रहेंगे। वे सब जीव परिमित सिद्धक्षेत्र में कैसे समा सकते हैं इसका समाधान यह है कि अमूर्त्त वस्तु के लिए अलग स्थान की आवश्यकता नहीं होती। सिद्ध भगवान् अमूर्त्त होने से एक ही स्थान में अनेक समा जाते हैं। कहा भी हैः—

जत्थ य एगो सिद्धो, तत्थ अणंता भवक्खयविमुक्का।
अन्नोन्नसमोगाढा पुट्ठा सव्वे य लोगंते॥
फुसइ अणंते सिद्धे, सव्वपएसेहिं नियमसा सिद्धा।
ते वि असंखेज्जगुणा, देसपएसेहिं जे पुट्ठा॥

अर्थात्—जहाँ एक सिद्ध है वहीं भव-क्षय से मुक्त हुए अनन्त सिद्ध विराजमान रहते हैं। सब सिद्ध लोक के अन्तिम भाग में एक-दूसरे को अवगाहन करके स्पृष्ट रूप से रहे हुए हैं।

प्रत्येक सिद्ध अपने समस्त प्रदेशों से अन्य अनन्त सिद्धों को स्पर्श करता है और जो देश-प्रदेशों से स्पृष्ट हैं वे भी उससे असंख्यात गुने हैं अर्थात् एक सिद्ध के एक-एक देश-प्रदेश से भी अनन्त सिद्धों का स्पर्श हो रहा है। इस प्रकार एक सिद्ध के असंख्यात प्रदेशों में से प्रत्येक प्रदेश के साथ अनन्त सिद्धों का स्पर्श है।

जैसे एक ज्ञेय पदार्थ में अनेक ज्ञानों का समावेश हो जाता है, एक ही रूप में अनेक दृष्टियों का समावेश हो जाता है, एक ही आकाश के प्रदेश में धर्मास्तिकाय, अधर्मास्तिकाय पुद्गल आदि अनेक का समावेश हो जाता है, इसी प्रकार एक सिद्ध की अवगाहना रूप प्रदेश में अनन्त सिद्धों का समावेश हो जाता है।

व्यवहारनय की अपेक्षा यहीं सिद्धि प्राप्त होती है, क्योंकि सिद्धि का कारण सम्यक्त्व आदि यहीं है, निश्चयनय की अपेक्षा सिद्धि क्षेत्र में जाने पर सिद्धि प्राप्त होती है।

शरीर का तीसरा भाग पोला है, जब उसे जीव अपने प्रदेशों से पूर्ण करता है तो आत्मप्रदेशों की अवगाहना तृतीय भाग न्यून हो जाती है। इसी कारण सिद्ध जीव की अवगाहना उनके शरीर तीसरा भाग न्यून कही गई है। अवगाहना की यह न्यूनता योगनिरोध के समय ही हो जाती है।

---

* यहां शरीर के अर्थ में 'बोदि' शब्द का प्रयोग किया गया है। यही शब्द अंग्रेजी भाषा में 'बोडी' (Body) रूप से इसी अर्थ में प्रचलित है। भाषा शास्त्र की दृष्टि से यह महत्व की बात है। इससे पौर्वात्य एवं पाश्चात्य भाषाओं के एक आदि स्रोत का समर्थन होता है।

इस प्रकार अपने अन्तिम शरीर से तृतीय भाग न्यून अवगाहना से युक्त सिद्ध भगवान् ऊर्ध्वगति करके, लोक के अग्रभाग में विराजमान हो जाते हैं और अनिर्वचनीय अनुपम अद्भुत, अनन्त और असीम आनन्द का अनुभव करते हुए सर्व काल वहीं विराजमान रहते हैं।

**मूलः—अरूविणो जीवघणा, नाणदंसणसन्निया।**
**अउलं सुहसंपन्ना, उवमा जस्स नत्थि उ ॥ २७ ॥**

छायाः—अरूपिणो जीवघनाः, ज्ञानदर्शनसंज्ञिता।
अतुलं सुखं सम्पन्नाः, उपमा यस्य नास्ति तु ॥ २७ ॥

शब्दार्थः-सिद्ध भगवान् अरूपी हैं, जीवघन रूप हैं, ज्ञान और दर्शन रूप हैं, अतुल सुख से सम्पन्न हैं, जिसकी उपमा भी नहीं दी जा सकती।

भाष्यः—सिद्ध भगवान् की स्थिति आदि का वर्णन करने के पश्चात् उनके सुख आदि का यहाँ वर्णन किया गया है।

आत्मा स्वभावतः अरूपी है किन्तु नाम कर्म के अनादिकालीन संयोग के कारण वह रूपी हो रहा है। रूपी होना आत्मा का स्वभाव नहीं, विभाव है। यह विभाव परिणति तभी तक रहती है जब तक उसका कारण विद्यमान रहता है। विभाव परिणति के कारण का अभाव होने पर विभाव परिणति का भी अभाव हो जाता है। इस विभाव परिणति का कारण कार्माण पुद्गलों का संयोग जब नष्ट हो जाता है तब आत्मा अपने शुद्ध स्वरूप में आ जाता है। अरूपी मन या अमूर्त्तिकता से आत्मा का असली स्वभाव है, अतएव कर्मों का नाश होने पर सिद्ध भगवान् अरूपी हो जाते हैं।

सिद्ध भगवान् के आत्मप्रदेश सघन हो जाते हैं, क्योंकि शरीर संबंधी पोल को वे परिपूर्ण कर देते हैं और इसी कारण उनकी अवगाहना शरीर से त्रिभाग न्यून होती है।

सिद्ध भगवान् ज्ञान-दर्शन-स्वरूप हैं। तात्पर्य यह है कि आत्मा का स्वभाव उपयोग है। तत्त्वार्थसूत्र में कहा भी है—'उपयोगो लक्षणम्' अर्थात् आत्मा का लक्षण या असाधारण धर्म उपयोग है। उपयोग का अर्थ है-ज्ञान और दर्शन। सिद्ध भगवान् आत्मा के शुद्ध स्वरूप को प्राप्त कर लेते हैं, इसका अर्थ यही हुआ कि वे शुद्ध ज्ञान-दर्शन-स्वरूपता प्राप्त कर लेते हैं। अतएव ज्ञान-दर्शन-रूप से ही उनका कथन किया जा सकता है।

सिद्ध भगवान् अतुल सुख से सम्पन्न हैं। अतुल का अर्थ है-जिसकी तुलना किसी से नहीं हो सकती, जो अनुपम है। सिद्ध भगवान् को जो सुख प्राप्त है उसकी तुलना संसार के किसी भी सुख से नहीं हो सकती।

कुछ लोगों का खयाल है कि मुक्त अवस्था में इन्द्रियों का अभाव होने के

कारण सुख का संवेदन नहीं हो सकता। उनके विचार से अनुकूल स्पर्श, रस, गंध रूप और शब्द की प्राप्ति ही सुख है। जहाँ इन्द्रियाँ नहीं, इन्द्रियों के विषय का भोग नहीं, भोग का आधार शरीर नहीं, वहाँ सुख कैसा? अतएव सिद्ध-अवस्था में सुख का सद्भाव नहीं हो सकता।

वास्तविक बात यह है कि मोक्षसुख किसी संसारी जीव को प्राप्त नहीं होता अतएव वे उसकी कल्पना ही नहीं कर सकते। वह मुक्त जीवों को ही प्राप्त होता है, परन्तु मुक्त जीव उस सुख का वर्णन करने नहीं आते। यही कारण है कि इन्द्रियजन्य सुख के अभ्यासी लोग वास्तविक सुख की कल्पना न कर सकने के कारण मोक्ष-सुख के सद्भाव को ही स्वीकार नहीं करते।

संसारी जीव जिस सुख को सुख मानता है वह वास्तव में सुख नहीं-सुखाभास है। दुःख का कारण होने से उसे दुःख विशेष कहना चाहिए। प्रथम तो उस सुख को प्राप्त करने के लिए अनेक दुःख सहने पड़ते हैं, फिर भी वह मिलता नहीं। अगर पुण्य के उदय से मिल जाता है तो स्थायी नहीं रहता। वह सुख अपना बीते हुए सुखों की दुःखप्रद स्मृति शेष रख कर विलीन हो जाता है और घोर संताप का पात्र बना जाता है। अगर ऐसा न हुआ तो भोगे हुए सुख का बदला परलोक में व्याज समेत चुकाना पड़ता है।

कुत्ता सूखी हड्डी चबाता है और अपने ही दाँतों से निकलने वाले रुधिर का आस्वादन करके सुख का अनुभव करता है। खुजली रोग वाला शरीर खुजाते समय ऐसा समझता है मानों स्वर्ग उपर से नीचे उतर आया है, पर कुछ ही क्षण बीतने के बाद उसे वास्तविकता का परिज्ञान होता है। इन उदाहरणों में जैसे दुःख को सुख मानने की भ्रान्ति प्रदर्शित की गई और वही भ्रान्ति इन्द्रिजन्य सुख को सुख मानने वालों को हो रही है।

सच्चा सुख वह है जो दूसरे किसी भी पदार्थ पर निर्भर नहीं होता, जो काल से सीमित नहीं है, जो परिमाण से सीमित नहीं है और जो भविष्य में दुःख का कारण नहीं है। सिद्धों का सुख ऐसा ही सुख है। वह इन्द्रियों या उनके विषयों पर अवलंबित नहीं है, काल उसका अन्त नहीं कर सकता, उसकी मात्रा अनन्त है, उसमें दुःखजनकता नहीं है। अतएव वहीं वास्तविक सुख है।

किसी के हृदय में एक कामना उत्पन्न हुई। वह उसकी पूर्त्ति के लिए निरन्तर उद्योग करता है। नाना प्रकार की आपदाएँ सहन करता है-भूख, प्यास, सर्दी, गर्मी, वर्षा आदि के भयंकर कष्टों को सहन कर अपनी उत्कट कामना को परिपूर्ण करता है। इस प्रकार विविध कष्टों को सहने के बाद जब कामना की पूर्त्ति होती है तब वह सुख का अनुभव करता है।

दूसरा व्यक्ति यह है जिसके अन्तःकरण में उस प्रकार की कामना ही जागृत नहीं है और वह तद्विषयक संतोष का सुख भोग रहा है। अब विचार किजिए दोनों में अधिक सुखी कौन है?

वस्तुतः कामना की पूर्त्ति से उत्पन्न होने वाला सुख वैसा ही है जैसे किसी रोगी को रोग मिट जाने पर होता है। कामना की अनुत्पत्ति से होने वाला सुख पहले से ही स्वस्थ रहने वाले पुरुष के सुख के समान है। जो लोग कामनाओं के अभाव से सुख की कल्पना नहीं करते और सिर्फ कामना पूर्त्तिजन्य सुख को ही स्वीकार करते हैं, उनके मन से स्वस्थता का सुख, सुख नहीं है, वे तो बीमारी होने के पश्चात् उसके मिटने पर ही सुख का सद्भाव स्वीकार करेंगे ! यह कैसी विपरीत बुद्धि है !

कामनाओं से ही दुःख की सृष्टि होती है। ज्यों-ज्यों कामनाएँ न्यून से न्यूनतर होती जाती हैं त्यों-त्यों सुख अधिक से अधिकतर होता जाता है। इस प्रकार कामनाओं के अपकर्ष पर सुख का उत्कर्ष निर्भर है । जब कामनाएँ अपूर्ण रूप से नष्ट हो जाती हैं तब सुख पूर्ण रूप से प्रकाशमान होता है । कामनाओं के अभाव में योगीजनों को निराकुलताजन्य जो अद्भुत आनन्द उपलब्ध होता है, वह संसार के बड़े से बड़े चक्रवर्त्ती को भी नसीब नहीं हो सकता। अगर चक्रवर्त्ती को विषयभोगों में उस सुख की उपलब्धि होती तो वे अपने विशाल साम्राज्य को ठुकराकर अनगार तपस्वी क्यों बनते ?

जैसे ज्ञान और दर्शन आत्मा का स्वरूप है, इसी प्रकार सुख भी आत्मा का स्वाभाविक धर्म है । इन्द्रियजन्य सुख उस सुख गुण का विकार है और यह सुख सातावेदनीय कर्म के उदय से उत्पन्न होता है । सातावेदनीय कर्म का आत्यन्तिक क्षय हो जाने पर स्वाभाविक सुख की अभिव्यक्ति होती है। वह सुख मुक्ति में ही प्राप्त होता है।

वैशेषिक दर्शन के अनुयायी सुख को आत्मा का स्वभाव नहीं मानते । उनके मत में सख अलग वस्तु है और वह आत्मा में समवाय संबंध से रहता है । मोक्ष-अवस्था में सुख का सर्वथा नाश हो जाता है। यह मान्यता विचार करने से खंडित हो जाती है। सुख स्वतंत्र पदार्थ है, वह आत्मा का धर्म नहीं है इस अभिमत की सिद्धि में कोई भी संतोषजनक प्रमाण नहीं दिया जा सकता। जैसे घट आदि पदार्थों में 'यह घट है' ऐसी प्रतीति होती है, और इस प्रतीति से घट का स्वतंत्र अस्तित्व प्रतीत होता है, उस प्रकार 'यह सुख है' ऐसी प्रतीति कभी नहीं होती है । 'मैं सुखी हूं' इस प्रकार का बोध अवश्य होता है और उससे यह सिद्ध होता है कि आत्मा ही सुख-स्वरूप है।

इस विवेचन से स्पष्ट हो जाता है कि सिद्ध भगवान् को अनन्त, अचिन्त्य, और असीम परमानन्द प्राप्त होता है । वह सुख अतुल है । संसार के किसी भी सुख से उसकी तुलना नहीं हो सकती। उस सहज सुख को समझाने के लिए संसार में कोई उपमा नहीं है—वह अनुपम है, अनुत्तर है।

मूलः—एवं से उदाहु अणुत्तरणाणी,
अणुत्तरदंसी अणुत्तरनाणदंसणधरे ।
अरहा नायपुत्ते भयवं,
वेसालिए विआहिए त्ति बेमि ॥ २८ ॥

छायाः—एवं स उदाहृतवान् अनुत्तरज्ञानी, अनुत्तरदर्शी अनन्तरज्ञानदर्शनधरः ।
अर्हन् ज्ञातपुत्रः भगवान् वैशालिको विख्यातः ॥ २८ ॥

शब्दार्थः—उत्तम ज्ञानी, उत्तम दर्शनी तथा उत्तम ज्ञान-दर्शन के धारक, अर्हन्, ज्ञातपुत्र भगवान् वैशालिक ने अपने शिष्यों से इस प्रकार कहा है।

भाष्यः—निर्ग्रन्थ प्रवचन सुधर्मा स्वामी ने अपने शिष्य जम्बू स्वामी आदि के समक्ष प्रतिपादन किया है। मगर यह निर्ग्रन्थ प्रवचन उनका स्वरुचि विरचित नहीं है—उन्होंने अपनी इच्छा से इसका आविष्कार नहीं किया है। ज्ञातपुत्र भगवान् महावीर स्वामी ने गौतम आदि शिष्यों को जिस प्रवचन का उपदेश दिया था वही प्रवचन श्री सुधर्मा स्वामी ने अपने शिष्यों के समक्ष निरूपण किया है।

प्रथम तो इस निर्ग्रन्थ प्रवचन की प्रमाणिकता इसी से प्रमाणित है कि इसके मूल उपदेशक भगवान् महावीर स्वामी हैं। फिर भी उसमें विशेषता बताने के लिए भगवान् के अनेक विशेषणों का कथन किया गया है। भगवान् अनुत्तर अर्थात् सर्वोत्कृष्ट ज्ञान से सम्पन्न हैं, सर्वोत्कृष्ट दर्शन से सम्पन्न हैं और सर्वोत्कृष्ट ज्ञान-दर्शन से सम्पन्न हैं। तात्पर्य यह है कि वे सर्वज्ञ और सर्वदर्शी हैं। सर्वज्ञ और सर्वदर्शी के वचनों में किसी प्रकार का विसंवाद नहीं होता उनकी सत्यता असंदिग्ध होती है अतएव निर्ग्रन्थ प्रवचन संशय से परे है प्रमाणभूत है।

यहां 'अणुत्तरनाणी' और 'अणुत्तरदंसण' इन विशेषणों के बाद फिर 'अणुत्तरनाणदंसणधरे' कहा गया है सो बौद्धमत का निराकरण करके जीव को ज्ञानाधार रूप सिद्ध करने के लिए है।

इन्द्र आदि देवों के द्वारा भी पूज्यनीय होने के कारण भगवान् अर्हन् कहलाते हैं। अन्य मत में इन्द्र ही पूज्यनीय माना गया है और वेदों के अनुसार वही सब से बड़ा देव है, मगर सर्वज्ञ भगवान् महावीर को वह भी पूज्यनीय मानता है। अतएव भगवान् देवाधिदेव हैं, यह बात 'अर्हन्' विशेषण से ध्वनित की गई है।

भगवान् महावीर स्वामी ज्ञात ( णाय ) वंश में उत्पन्न हुए थे अतएव वे ज्ञात पुत्र ( नायपुत्त ) नाम से भी प्रसिद्ध हैं। उन्होंने विशाला नगरी में निर्ग्रन्थ प्रवचन का उपदेश दिया था अतएव वे वैशालिक नाम से भी प्रसिद्ध हैं। कहा भी है—

विशाला जननी यस्य, विशालं कुलमेव च ।
विशालं वचनं चास्या, वा तेन वैशालिको जिनः ॥

अर्थात्—श्री महावीर भगवान् की माता विशाला थी, उनका कुल भी विशाल था और उनका प्रवचन भी विशाल था, अतः वे 'वैशालिक' जिन इस संज्ञा से प्रसिद्ध हैं।

वैशालिक शब्द से ऋषभदेव भगवान् का भी ग्रहण होता है, क्योंकि उनका कुल भी विशाल था। उनका अर्थ बोध होने से यह निष्कर्ष निकलता है कि निर्ग्रन्थ-प्रवचन आद्य तीर्थंकर ने भी इसी रूप में निरूपित किया था। अर्थात् भगवान् ऋषभदेव द्वारा उपदिष्ट वस्तुरूप ही भगवान् महावीर द्वारा उपदिष्ट हुआ है। तीर्थंकरों का उपदेश एक दूसरे से विलक्षण नहीं होता। सत्य सदा एक रूप रहता है अतएव उसका स्वरूप-कथन भी एक रूप ही हो सकता है। इस प्रकार यह निर्ग्रन्थ प्रवचन सर्वज्ञ, सर्वदर्शी, अर्हन् वैशालिक भगवान् द्वारा उपदिष्ट हुआ है। इसका अध्ययन करना परम मंगल रूप है।

'त्ति बेमि' अर्थात् 'इति ब्रवीमि' यह वाक्य प्रायः प्रत्येक अध्ययन और प्रत्येक शास्त्र के अन्त में प्रयुक्त होता है। इसका अभिप्राय यह है कि श्रीसुधर्मा स्वामी, श्रीजम्बू स्वामी से कहते हैं—हे जम्बू, हे अन्तेवासी, मैं जिस तत्व का कथन करता हूं, उसका श्रेय मुझे नहीं, भगवान् महावीर को है, क्यों कि जैसा उन्होंने कहा है वैसा ही मैं तुम्हें कहता हूं। यह तत्त्वनिरूपण मेरी कल्पना नहीं है, यह सर्वज्ञ भगवान् के अनुत्तर ज्ञान में प्रतिबिम्बित हुआ सत्य वस्तुस्वरूप है।

इति श्री निर्ग्रन्थ-प्रवचन भाष्यम्



# निर्ग्रंथ प्रवचन

पर

# प्रमुख विद्वानों की सम्मतियाँ



( १ )

श्रीमान् ला० कन्नोमलजी एम० ए० सेशन जज धौलपुर।

ग्रन्थ बड़े महत्व का है। साधु तथा गृहस्थ दोनों के काम की चीज है। इसका स्थान सभी के घरों में होना चाहिए। विशेषतः पाठशालाओं के पाठ्यक्रम में इसका प्रवेश अत्यन्त आवश्यक है।

( २ )

श्रीयुत पं० रामप्रतापजी शास्त्री, भू० पू० प्रोफेसर, पाली संस्कृत मोरिस कालेज, नागपुर ( सी. पी. )

इसके द्वारा जैन साहित्य में एक मूल्यवान संकलन हुआ है। यह केवल जैन दर्शन के इच्छुक विद्वानों को ही नहीं बल्कि जैन साहित्य में रुचि रखने वाले सभी सज्जनों के लिए अति उपयोगी वस्तु है।

( ३ )

श्रीमान् प्रो० सरस्वती प्रसादजी चतुर्वेदी एम० ए० व्याकरणाचार्य, काव्यतीर्थ मोरिस कालेज नागपुर ( सी० पी० )

इस ग्रन्थ रत्न की सूक्तियों का मनन समस्त मानवसमाज के लिए हितकर है। क्योंकि ये सूक्तियां किसी एक मत या सम्प्रदाय विशेष की न होकर विश्वजनीन हैं।

( ४ )

श्रीमान् प्रो० श्यामसुन्दरलालजी चौरड़िया एम० ए० मोरिस कालेज ( नागपुर )

श्री मुनि महाराजजी का किया हुआ अनुवाद अत्यंत सरल, स्पष्ट और प्रभावोत्पादक है।"

( ५ )

श्रीयुत् वी० वी० मिराशी, प्रोफेसर संस्कृत विभाग,
मोरिस कालेज, ( नागपुर )

यह पुस्तिका जैन साहित्य की धार्मिक और दार्शनिक सर्वोत्तम गाथाओं का संग्रह है।

( ६ )

श्रीमान् गोपाल केशव गर्दे एम० ए०
भूतपूर्व प्रो० ( नागपुर )

इसी प्रकार से सात आठ अर्द्धमागधी के ग्रन्थ छपवाए जाय तो इस भाषा ( प्राकृत ) का भी परिचय सरल संस्कृत की नांई बहुजन समुदाय को अवश्य हो जायगा।

( ७ )

श्रीमान् प्रो० हीरालालजी जैन एम० ए० एल० एल० बी०
किङ्ग एडवर्ड कालेज, अमरावती ( बरार )

"इस पुस्तक का अवलोकन कर मुझे बड़ी प्रसन्नता हुई। पुस्तक प्रायः शुद्धता पूर्वक छपी है। और चित्ताकर्षक है। ............साहित्य और इतिहास प्रेमियों को इस से बड़ी सुविधा और सहायता मिलेगी।"

( ८ )

श्रीमान् महामहोपाध्याय रायबहादुर पं० गौरीशंकर
हीराचंदजी ओझा, अजमेर.

यह पुस्तक केवल जैनों के लिए ही नहीं किन्तु जैनेतर गृहस्थों के लिए भी परमोपयोगी है।

( ९ )

श्रीमान् ला० बनारसीदासजी एम० ए० पी० एच० डी०
ओरियन्टल कालेज, लाहौर.

स्वामी चौथमलजी महाराज ने निर्ग्रन्थ प्रवचन रच कर न केवल जैन समाज पर किन्तु समस्त हिन्दी संसार पर उपकार किया है। ऐसे ग्रन्थ की अत्यन्त आवश्यकता थी।

( १० )

श्रीमान् प्रो० के० एन० अभयंकर एम० ए०
गुजरात कालेज, अहमदाबाद।

विश्वविद्यालयों में विद्वानों और विद्यार्थियों के हाथों में रक्खी जाने योग्य है। विश्वविद्यालय के पाठ्य ग्रन्थों में चुनाव के समय में इस ग्रन्थ के लिये अपनी ओर से सिफारिश करूंगा।"

( ११ )

श्रीमान् अत्तरसेनजी जैन सम्पादक "देशभक्त" मेरठ।

यह पुस्तक प्रत्येक जैन घराने में पढ़ी जाने योग्य है।

( १२ )

श्रीमान् प्रोफेसर हीरालालजी रसिकदासजी कापड़िया
एम० ए० बम्बई।

आवुं सर्वोपयोगी पुस्तक छपाववा बद्दल संग्राहक अने प्रकाशक ने अभिनन्दन घटे छे।

( १३ )

श्रीमान् पं० लालचन्दजी भगवानदासजी गांधी गायकवाड़
लायब्रेरी, बड़ोदा।

प्रसिद्धवक्ता मुनि श्री चौथमलजी महाराज का यह प्रयत्न प्रशंसनीय है।

( १४ )

श्रीमान् नन्दलालजी केदारनाथजी दिक्षित बी० ए० एम०
सी० पी० भूतपूर्व विद्याधिकारी, बड़ौदा।

निर्ग्रंथप्रवचन के पठन-पाठन से जनता भारी लाभ उठा सकती है। ऐसा सुन्दर ग्रन्थ प्रकाशित कर के आपने जैन और जैनेतर मनुष्यों पर भारी उपकार किया है।

( १५ )

श्रीयुत गोविन्दलाल भट्ट एम० एस० सी० प्रोफेसर संस्कृत,
बड़ौदा कालेज बड़ौदा।

यह संग्रह अत्यन्त उपयोगी और कंठस्थ करने योग्य है।"

( १६ )

श्रीयुत प्रोफेसर भावे, बड़ौदा कालेज, बड़ौदा।

यह पुस्तक जैन धर्म का अध्ययन करने वाले अथवा रूची रखने वाले महानुभावों के लिये उपयोगी सिद्ध होगी।

( १७ )

श्रीमान् पं० जुगलकिशोरजी मुख़्तार, सरसावा।

आगम-ग्रन्थों पर से अच्छे उपयोगी पद्यों को चुन कर ऐसे संग्रहों के तैयार करने की निःसन्देह जरूरत है इस के लिये मुनि श्री चौथमलजी का यह उद्योग और परिश्रम प्रशंसनीय है।

( १८ )

श्रीमान् पं० प्यारकिशनजी साहेब कोल भूतपूर्व दीवान
सैलाना स्टेट एवं भूतपूर्व एडवाईज़र, झबुवा स्टेट।
वर्तमान् ( Member Council ) उदयपुर ( मेवाड़ )

इस पुस्तक के भारी प्रचार से अवश्य ही उत्तम परिणाम निकलेगा और इसका प्रचार खूब हो ऐसी मेरी भावना है।

( १९ )

श्रीमान् अमृतलालजी रूवचंदजी गोपाणी एम० ए०
बड़ौदा कालेज, बड़ौदा।

अपने समाज की कतिपय पुस्तकों की अपेक्षा यह पुस्तक बिलकुल उत्तम है इस में शक नहीं।

( २० )

श्रीमान् प्रो० घासीरामजी जैन M. Sc. F. P. S. ( London )
विक्टोरिया कालेज, ग्वालियर।

इस पुस्तक के अविरल स्वध्याय से मुमुक्षु की आत्मा को सच्ची शांति प्राप्त होगी।

( २१ )

श्रीमान् प्रो० बूलचन्दजी एम० ए० इतिहास और राजनीति के प्रोफेसर, हिन्दू कालेज, दिल्ली।

आपने इस पुस्तक के प्रकाशन द्वारा एक बड़ी आवश्यकता की पूर्ति की है।

( २२ )

श्रीमान् रामस्वरूपजी एम० ए० शास्त्री संस्कृत के प्रो. मुस्लिम यूनिवर्सिटी, अलीगढ़।

यह पुस्तक पाली और प्राकृत भाषाओं की कक्षाओं के लिए पाठ्य ग्रन्थों में रखने योग्य है।

( २३ )

बाबूराम सकसेना एम. ए. डी. लिट संस्कृत, पाली और प्राकृत के प्रोफेसर इलहाबाद युनिवर्सिटी।

चुनाव बहुत उत्तमता से हुआ है।

( २४ )

प्रोफेसर ए. एन. उपाध्याय एम. ए. राजराम कालेज, कोल्हापुर।

यह जैन धर्म का अच्छा चुनाव है। यह किताब जैन धर्म की जानकारी के लिए। और इस धर्म ( ग्रन्थ ) के ज्यादा अभ्यास के लिए अच्छी होगी।

( २५ )

मोहनलाल एम. ए. एफ. टी. एस. इलाज करने वाली लीग के मेम्बर, स्कूल के भूतपूर्व इन्सपेक्टर और इतिहास के प्रो. कोटा कालेज।

मैंने सारी किताब सावधानी से देखी है और उस को मैने निर्णयात्मक उसकी बराबरी वाली किताबों में से ज्यादा अच्छी पाई। गृहस्थी जो कि धर्म की मूल वस्तुओं पर सिर्फ एक ही साधारण किताब रखना चाहता है उस को इस अमूल्य पुस्तक की एक प्रति खरीदनी चाहिये यह हर एक घर और लायब्रेरी में रखी जाना चाहिये।

( २६ )

मणीलाल एच. उदानी एम. ए. एल. एल. बी. एडवोकेट, राजकोट।

निर्ग्रन्थ प्रवचन के भाव बहुत अच्छा है। मैं मुनि श्री चौथमलजी महाराज को ऐसी मूल्यवान पुस्तक तैयार करने और जनता के सामने रखने को, जो कि जैन धर्म के सच्चा सारांश भगवत गीता की तरह बनाती है बहुत धन्यवाद देता हूँ।

( २७ )

लीडर इल्हाबाद ता० २८ फरवरी सन् १९३४

मुनि श्री चौथमलजी महाराज ने इस निर्ग्रन्थ प्रवचन में भगवान् महावीर के उपदेश के कुछ रत्न इक्कठे किये है।

( २८ )

कल्याण वर्ष १३ के फरवरी अङ्क में पण्डित श्रीरामनाथजी सुमन।

निर्ग्रन्थ-प्रवचन मैंने अनेक बार पढ़ा है। मनन करने की भी चेष्टा की है। यह जैन धर्म का पवित्र ग्रन्थ है। पर इस में बहुत कम ऐसी बातें हैं जो जैनेतर मुमुक्षुओं या सत्य शोधको के लिए भिन्न धर्म-सी हों। अनेक स्थानों पर तो ऐसा मालूम पड़ता है मानो हम गीता पढ़ रहे हों। इस से जैन तथा जैनेतर दोनों लाभ उठा सकते हैं।

( २९ )

प्रोफेसर टी. कृष्ण मूर्ति एम० ए० बी० एस्सी
महाराजा कालेज, मयसूर।

निर्ग्रन्थ-प्रवचन के कुछ भागों को मैंने पढ़ा और उस से बहुत लाभ लिया भाषा सरल और सुन्दर है। मुझ जैसे अहिन्दी बोलनेवाले भी आसानी से पढ़ सकते हैं और समझ भी सकते हैं।

( ३० )

राधास्वामी महर्षी शिवव्रतलालजी एम० ए० एल० एल० डी०
ता० २७-८-सन् १९३५ के पत्र में।

मुनि श्री चौथमलजी महाराज ने निर्ग्रन्थ प्रवचन के तालीक से लोगों पर बहुत बड़ा अहसान किया। पण्डितजी ने यह कमाल किया है कि प्राकृतिक के साथ बिला किसी महशुप रद्दोबदल के उसको संस्कृत का जामा भी पहना

दिया है जिससे असली जबान का समझाना निहायत आसान हो जाता है। लफ़्ज़ी तशरीह और खुलासा बयान किताब की खूबी को और चार चांद लगा देता है। मैं पण्डितजी महाराज और इस किताब के शाय करने वाले को मुबारिक बाद देता हूँ।

( ३१ )

पं० गिरधारीलालजी नवरत्न झालरा पाटन से
ता० २ अगस्त के पत्र में।

निर्ग्रन्थ प्रवचन सुन्दर और उपादेय पुस्तक है। हिन्दी भाषा भाषी इस का उचित सत्कार करेंगे ऐसी आशा है।

( ३२ )

श्रीमान् डाक्टर पी० एल० वैद्य एम० ए० ( कलकत्ता )
डी० लिट् ( पेरिस )
प्रोफेसर संस्कृत और प्राकृत, वाडिया कालेज, पूना।

निर्ग्रन्थ प्रवचन इसी तरह जैनियों के धर्म शास्त्रों के उपदेश का सार है मैं चाहता हूं कि हर एक जैन यह नियम करले कि उस का कम से कम एक अध्याय रोज पढ़े और मनन करे।

( ३३ )

महामहोपध्याय डा० गंगानाथ झा, एम० ए०
डी० लिट् व्हाइस चान्सलर,
इलाहबाद युनिवर्सिटी।

यह तमाम जैन विद्यार्थियों के लिए बहुत उपयोगी प्रमाणित होगी।

( ३४ )

प्रोफेसर केशवलाल हिम्मतराम एम० ए०, बड़ोदा, कालेज।

जैन शास्त्रों में संग्रह कर ऐहिक और पारलौकिक ज्ञान का सार बहुत ही स्पष्ट और विद्वत्ता के साथ संग्रह किया गया है।

+ + +

धर्म के प्रति श्रद्धा रखने वाले सभी को इसे पढ़ने के लिए मैं अनुरोध

करता हूँ।

( ३५ )

प्रोफेसर शम्भुदयाल यज्ञधारी एम० ए० महाराणा कालेज, उदयपुर।

निर्ग्रन्थ-प्रवचन पुस्तक की रचना कर जैन साहित्य की वास्तविक सेवा की है।

( ३६ )

श्रीमान् के० जे० मशरूवाला, अहमदाबाद।

पुस्तक जनता के लिए अति उपयोगी है।

( ३७ )

श्रीमान् बाबू कामता प्रसादजी जैन एम० आर० एस०
'वीर' सम्पादक अलीगंज, जिला एटा।

"यह पुस्तक सार्थक नाम है। श्वेताम्बरीय अंग ग्रन्थों से निर्ग्रन्थ महा प्रभुओं के धार्मिक प्रवचनों का संग्रह इस में किया गया है और वह सब के लिए उपादेय है।"

( ३८ )

श्रीमान् धीरजलालजी के० तुरखिया, ऑ, अधिष्ठाता,
श्री जैन गुरुकुल, ब्यावर.

जैन धर्म के अभ्यासियों को और विद्यार्थियों के पाठ करने योग्य है। जैन संस्थाओं के पाठयक्रम में भी रखने योग्य है।

( ३९ )

श्रीमान् ज्योतिप्रसादजी जैन भू० पू० सम्पादक,
जैन प्रदीप' ( प्रेमभवन ) देवबन्द ( यू० पी० )।

मैं इस छोटे से संग्रह-ग्रन्थ को यदि जैन गीता कह दूं तो कुछ अनुचित न होगा। इस से प्राणी मात्र लाभ ले सकते हैं।

( ४० )

श्रीमान् पं० शोभाचन्द्रजी भारिल्ल, न्यायतीर्थ,
सम्पादक 'वीर' श्री जैन गुरुकुल, ब्यावर।

यह संग्रह पाठशालाओं में पढ़ाने योग्य है। जैन गुरुकुल में इसे पाठय-

क्रम में नियत किया गया है।

( ४१ )

श्री परमानंदजी बी० ए०, गुरुकुल विद्यालय सोनगढ़।

साहित्य में ऐसी ही ग्रन्थों की महती आवश्यकता है। आपने सर्व साधारण को ऐसे सुअवसर से लाभ उठाने का अवसर देकर प्रशंसनीय एवं स्पृहणीय कार्य किया है।

( ४२ )

श्री पं० भगवतीलालजी 'विद्याभूषण' राजकीय
पुस्तक प्रकाशकाध्यक्ष, जोधपुर।

यह पुस्तक हरेक धार्मिक पुरुष अपने पास रखें और मनन करके आत्म लाभ उठावें इस में अपूर्व धर्म का सार दिया गया है।"

( ४३ )

श्रीमान् सूरजभानुजी वकील शाहपुर तहसील
बुरहानपुर जि० नीमाड़ ( बरार )

जैनियों को प्रारम्भ में यह पुस्तक जरूर पढ़नी चाहिये।

( ४४ )

श्रीयुत कीर्तिप्रसादजी जैन बी० ए० एल० एल० बी०
वकील हाईकोर्ट, बिनोली ( मेरठ )।

सब धर्म प्रेमी बन्धु और खास कर जैन भाई व बहन इस पुस्तक से पूरा लाभ उठावेंगे।

( ४५ )

श्रीमान् भूपेन्द्रसूरिजी महाराज, भीनमाल।

आप का साशय-पूर्ण उद्योग सफल है। जैन संघ में अत्युपयोगी है।

( ४६ )

प्रवर्तक श्रीमान् कान्तिविजयजी महाराज, पाटण।

संग्राहक-महात्माजी नो परिश्रम सारो थयो छे।

( ४७ )

मुनि श्री सुमतिविजयजी, गुजरानवाला ( पंजाब )

आपकी मेहनत प्रशंसनीय है।

( ४८ )

जैनाचार्य पूज्य श्री अमोलक ऋषिजी महाराज,

शास्त्र प्रेमी और व्याख्यान दाताओं को तो अवश्य पढ़ने योग्य है।

( ४९ )

कविवर्य पण्डित मुनि श्री नानचन्द्रजी महाराज,

उत्तम रत्नों चूंटी काढ़ी जिज्ञासु वर्ग उपर भारे उपकार कर्यो छे एकंदर चूंटणी बहु सुन्दर छे।

( ५० )

शतावधानी पं० मुनि श्री सौभाग्यचन्द्रजी महाराज,

प्रस्तुत ग्रन्थ ना संग्राहकने वाचक वर्गे अवश्य आभार मानवो घटे छे।

( ५१ )

योगनिष्ट पं० मुनि श्री त्रिलोकचन्द्रजी महाराज,

आवकारदायक छे हुं अने सत्कारूं छुं आवा ' प्रवचनों " एकज भाग थी अटकी न रहे अे खास सूचवुं छुं।

( ५२ )

उपाध्याय मुनि श्री आत्मारामजी महाराज,

मुमुक्षु जनों को अवश्य पठनीय है।

( ५३ )

वक्ता श्रीमान् सौभाग्यमलजी महाराज,

जो प्राकृत का ज्ञान नहीं रखते हैं उन जीवों के लिये भारी उपकार किया है।

( ५४ )

"जैन महिलादर्श" सूरत वर्ष १२ अङ्क ८ में लिखता है कि—

पुस्तक में गाथा सरल अच्छे हैं। मनन करने योग्य हैं।

( ५५ )

'दिगम्बर जैन' सूरत वर्ष २६ अङ्क १२ वीर सं० २४५६ पृष्ट ३६१

जैनों को ही नहीं किंतु मानव मात्र के लिए हितकारी है। पुस्तक की नीति पूर्ण गाथाएँ संग्रह करने योग्य हैं। पुस्तक संग्रहणीय व उपयोगी है।

( ५६ )

'जैन मित्र' सूरत ता० १६ -- ११ -- ३३ में लिखता है।

कुल गाथाएँ ३७७ हैं। वे सब कण्ठ करने योग्य हैं। दिगम्बरी भाई भी अवश्य पढ़ें।

( ५७ )

"जैन जगत्" अजमेर अक्टूम्बर सन् ३३ के अंक में लिखता है-

जैन सूत्र ग्रन्थों के नीति पूर्ण उपदेश प्रद पद्यों का यह सुन्दर संग्रह है।

( ५८ )

'वीर' मल्हीपुर ता० १६ -- ११ -- ३३ में लिखता है--

संग्रह परिश्रम पूर्वक किया गया है श्वे० पाठशालाओं के पाठ्यक्रम में रखने योग्य है।

( ५९ )

"अर्जुन" देहली ता० ६ -- ११ -- ३३ में लिखता है-

जैन धर्म सम्बन्धी पाठ्य ग्रन्थों में इस पुस्तक का स्थान ऊंचा समझा जावेगा।

( ६० )

"वैंकटेश्वर समाचार" बम्बई ता० १५ - १२ -- ३३ में लिखता है-

यह एक सम्मादरणीय ग्रन्थ है ज्ञानामृत की प्यास रखने वाले सभी महानुभाव इस से लाभ उठा सकते हैं।

( ६१ )

"कर्मवीर" संख्या ५० ता० १७ मार्च १६३४ में लिखता है-

भक्ति ज्ञान वैराग्यमय गीता के समान इस पुस्तक को उपदेश ग्रन्थ का रूप देने के लिए संग्राहक महोदय प्रशंसा के पात्र हैं।

( ६२ )

'बम्बई समाचार' ता० २२ जुलाई १९३३ में लिखता है कि-

जैनो तेम जैनेतरो माटे पण एक सरखु उपयोगी छे।

( ६३ )

श्री "जैन पथ प्रदर्शक" आगरा ता० ६ सितम्बर ३३ में लिखता है कि-

प्रत्येक जैनी को पढ़कर के मनन करना चाहिए। प्रत्येक पुस्तकालय में इस का होना जरूरी है

( ६४ )

'जैन प्रकाश' बम्बई वर्ष २० अंक ४३ ता० १० सेप्टेम्बर १९३३ में लिखता है कि-

मुनि श्री ने आगम साहित्य का नवनीत निकाल कर गीता के समान १८ अध्यायों में विभक्त करके पाठकों के सामने रक्खा हैं। बहुत उपयोगी संग्रह हुआ हैं।

( ६५ )

'जैन ज्योति' अहमदाबाद वर्ष ३ अंक ३ में लिखता है-

आ चूटर्णी नित्य पाठ माटे खूब उपयोगी छे ओमां भाग्येज शंका छे।

( ६६ )

करांची ( सिंध ) से प्रकाशित सन् १९३४ के २२ वीं दिसम्बर का 'पारसी संसार और लोकमत' लिखता है कि-

हिन्दी भाषा जाननेवाली प्रजा के लिए यह पुस्तक अत्यन्त उपयोगी है और प्रत्येक हिन्दी भाषी को अपने घर में मनन करने के लिए रखने योग्य है।

( ६७ )

सैलाना से प्रकाशित सन् १९३४ के जुलाई के 'जीवन ज्योति' ने लिखा है कि-

निर्ग्रन्थ प्रवचन आध्यात्मिक ज्ञान का अमूल्य ग्रन्थ है। इन उपदेशों से क्या जैन और क्या अजैन सभी समान रूप से लाभ उठा सकते हैं।

( ६८ )

कलकत्ते से प्रकाशित 'विश्वमित्र' अप्रेल सन् १९३४
के पृष्ठ ११३५ पर लिखता है कि—

जैन धर्म के प्रवर्तक महात्मा महावीर के प्रवचनों का सानुवाद संग्रह किया गया है। अनुवाद की भाषा सरल है।

( ६९ )

स्थानकवासी जैन ता० १२-९-३५ को
अहमदाबाद से लिखता है कि-

प्रसिद्ध वक्ता पं० मुनि श्री चौथमलजी म० ने जैनागमों मा आवेला भगवान् महावीर प्रणित पदों मांथी खूब २ उपयोगी पदोंनी चुंटणी करी प्रस्तुत पुस्तकमा मूंकी छे। आध्यात्मिक उन्नतिना इच्छुकों ने अने धर्म प्रेमी ने खांस वांचवा लायक छे। जनता एकी साथे बधा सूत्रों न बाची सके,, तेमज सूत्र रूची पण दरेकने न हुई सके तेथी मुनि श्री नो आ प्रयास अति आदरणीय छे। एकन्दर श्लोकोनी पसंदगी अति सुन्दर छे। आपणे आवा पुस्तक ने आध्यात्मिक गीता कहिये तो खोटु कहेवाव से नहीं।

( ७० )

जयाजी प्रताप ग्वालियर से ता० २८-११-३५ को
लिखते हैं कि-

आत्मा क्या है, आत्माओं की विभिन्नता का क्या कारण है आत्मा के अतिरिक्त परमात्मा कोई भिन्न है या नहीं इत्यादि प्रश्नों का सरल सुस्पष्ट और सन्तोषप्रद समाधान हमें निर्ग्रन्थ प्रवचन में मिलता है इस से सभी जैन अजैन नर नारी एकसा फायदा उठा सकते हैं। पुस्तक सभी आध्यात्म प्रेमियों को अवश्य पढ़ना चाहिये।

( ७१ )

"जैन गजट" मणीपुर से अक्टोंम्बर सन् १६३५ में
लिखते हैं कि—

क्या जैनियों के पास भी गीता के ऐसी कोई पुस्तक है लोग अक्सर ऐसा पूछते हैं निर्ग्रन्थ प्रवचन पुस्तक इसी प्रश्न का उत्तर है। गीता की तरह ही यह अठारह अध्बायों में विभक्त है। प्रत्येक अध्याय की विषय सामग्री भी गीता की विषय सामग्री के बहुत कुछ अनुरूप ही है।

# प्रशस्ति



शुभे वर्षे सिन्धु-त्रि-निधि-कु-मिते विक्रमरवेस्त्रयोदश्यामूर्जेऽधृत सितदले जन्म किल यः।
चतुर्थाभिख्योऽयं मुनिरिह चतुर्थे सतियुगे, चतुर्थस्य द्वारं विघटयतु वर्गस्य भविनाम् ।१।
गिरं हिन्दीं बाल्ये वयसि यवनानीमपिलिपिम्, पठित्वेंग्लिश्चंचु समजनि च पारस्यकचणः
अनेकाभिभाषाभिरिति हि तदा य परिचितोऽप्यारांजीदेकोक्तिःप्रणमत चतुर्थं मुनिममुम् ।२।
कुतोत्कर्षे वर्षे निजजननतः षोडश शतेऽवहद्धन्यां कन्यां सलिलनिधिकन्यामिव पराम् ।
उपेतायामष्टादशशरदि तुर्ये युग इह । जयंस्तुर्योमल्लः स्मरमपि यथार्थाख्यमकरोत् ॥३॥
यथा मेनावत्या व्रत-नियमवत्याऽधिगमितो मतिं गोपीचन्द्रो मृदुवयसि चन्द्रोपमयशाः ।
तथा बोधं मात्राऽध्यगमि पलमात्राद्रहसि य श्चतुर्थोऽयं मल्लो जयति मुनिमल्लोऽत्र भुवने ।४।
अथाब्दे दृग्-बाण-ग्रह-कुघटिते विक्रमरवे, रयं स्त्रीदृग्-बाण-ग्रह-कुघटितस्तुर्यमुनिराट् ।
तपस्ये संशुद्धे सुविशद-तपस्योन्मुखमतिस्तृतीयां दीक्षामधरत तृतीयाश्रमिकवत् ॥ ५ ॥
गुरून्हीरालालान् यम-नियमपालान् परिचरश्चरन्ध्यानं ज्ञानं समलभत मानं च मुनिषु ।
यथा मेघो धीरं स्थलमुभति नीरं च सदृशम् ,तथाऽसौ व्याख्यानं घटयति समानं सतिजडे।६।
यदास्याब्ज-स्पन्नं मधुरिम-प्रपन्नं प्रकटितं, प्रभावं व्याख्यानं सुमरस-समानं रसयितुम् ।
समुद्भूतासङ्गा नर-नृपति-भृंगा अभिमतान् , सुरान् संयाचन्ते प्रथमतरमन्ते च तृषिताः ।७।
प्रभाविव्याख्यानामृतरसनिधानाय दशन द्युतिज्योत्स्ना भाजे विबुध-भ-समाजेद्धरुचये ।
यदस्यै णाङ्कायाऽतुलसुखविकायाय नित्तरां, सभा चक्षुश्चौरःक्षितिपति चकोरःस्पृहयति ।८।
गतामर्षो मर्षेण च जनित हर्षेण सहितःसमायो निर्मायो विदधदसमा योगरचनाः ।
स्वमुस्त्यैयस्तृष्णा दधदपि च तृष्णां परिजह, चतुर्थःसन्मानो मुनिरयममानो विजयते ।९।